श्रीमद्-वल्लभाचार्य-महाप्रभु-विरचित-षोडश-ग्रन्थान्तर्गतौ-द्वादश-त्रयोदशौ-ग्रन्थौ -

# जलभेदः

चतसृभिष्टीकाभिः समलंकृतः

१. श्रीकल्याणरायाणाम्  ३ श्रीवल्लभानाम्

२. श्रीपुरुषोत्तमानाम्  ४. श्रीबालकृष्णानाम्

परिशिष्टद्वयोपेतः

१. 'पूर्णा भगवदीया' इत्यत्र श्रीहरिरायाणा स्वतन्त्रलेख

२ 'शेष व्यास' इत्यत्र श्रीशाना स्वतन्त्रलेख

# पञ्चपद्यानि

च

टीकाद्वयसमलकृतानि

श्रीहरिरायाणा  २. श्रीपुरुषोत्तमानाम्



श्रीमद्—वल्लभाचार्य—महाप्रभु—वंशावतंस—नित्यलीला—स्थित—गोस्वामिश्री
१००८ श्रीवल्लभलाल—महाराज—श्रीत्येतेषा—स्मृतौ—तेषा—श्रीमती
—रत्नप्रभा—वहूजी—महाराजश्रीरयेताभि —प्रकाशितौ.



गोस्वामिश्री १००८ श्रीवल्लभलालजी महाराज

॥ श्रीकृष्णाय नमः ॥

॥ श्रीमदाचार्यचरणकमलेभ्यो नमः ॥

# ग्रन्थ-परिचय

जलभेद तथा पञ्चपद्यानि ग्रन्थ कब कहा और किसके लिए लिखे गये इसका विवरण कही मिलता नही है

जलभेदमे भगवत्कथाके वक्ताके उत्तम मध्यम तथा कनिष्ठ स्वरूप निर्धारित किये गये हैं, तथा पञ्चपद्यानिमे श्रोताके उत्तम मध्यम और कनिष्ठ स्वरूप निर्धारित किये गये हैं यद्यपि भागवतके प्रथम स्कन्धका भी वर्ण्य-विषय यही है फिरभी सर्वांशमे दोनो ग्रन्थ प्रथम स्कन्धका ही अनुसरण करते हं ऐसा नही कहा जा सकता है

भागवतके प्रथम स्कन्धमे स्वयम् भागवतके वक्ता तथा श्रोता के उत्तम-मध्यम-कनिष्ठ अधिकारोका निरूपण किया गया है जबकि इन जलभेद और पञ्चपद्यानि मे भागवतोक्त धर्म शरणागति तथा निर्गुणा भक्ति के अगभूत, भगवान्के स्वरूप गुण एवम् लीलाओ के श्रवण-स्मरण-कीर्तनार्थ अपेक्षित, वक्ताओ तथा श्रोताओ के उत्तम मध्यम-कनिष्ठ अधिकारका विवेचन किया गया है यहा भागवतपुराणके प्रवचन या श्रवण का प्रश्न नही है अपितु भागवतानुसारी भगवान्के स्वरूप गुण एवम् लीलाओ के श्रवण-स्मरण-कीर्तनके एक व्यापक सन्दर्भमे ही श्रीमहाप्रभुने जलभेद तथा पञ्चपद्यानि ग्रन्थका उपदेश दिया है अतएव भागवतके लिए श्रीमहाप्रभु आज्ञा करते है—

यदौपनिषद ज्ञान श्रीभागवतमेव वा ।
वर्णिनामेव तद्धि स्यात्स्त्रीशूद्राणा ततोऽन्यथा ॥

(भाग नि ३।१७८)

*अर्थ* औपनिषद तथा श्रीभागवतके ज्ञान का अधिकार उपनयन सस्कारवाले द्विजोका ही होता है—अनुपनीत स्त्री या शूद्रों का नही

आजकल चल निकली चन्दा एकत्रित करनेके लिए होती भागवत सप्ताहकी हास्यास्पद रीतिसे विपरीत भागवतके प्रवचन और श्रवण के कुछ गम्भीर नियम श्रीमहाप्रभु स्वीकारते हं अतएव आज्ञा करते हं कि 'भागवत प्रसगो न यथाकथञ्चिद् यत्रकुत्रचिद् कर्तव्य किन्तु महान्तश्चेद बहव' शुद्धास्तीर्थनिरता प्रार्थयेयुस्तदैव प्रसग कर्तव्य एतादृशेपि श्रोतरि न सहसा भागवत वक्तव्य किन्तु तद्हृदयमवगाह्यैव रीतिरिय सदा' (भाग. नि १।२२-२५) अर्थ जैसे मनमे आये वैसे, जहा मनमे आजाये वही, भागवतका प्रसग छेड नही देना चाहिये किन्तु अनेक महापुरुष तीर्थवासनिरत शुद्ध श्रोताओ द्वारा प्रार्थना किये जानेपर ही भागवतका प्रसग छेडना चाहिये फिर ऐसोके सम्मुख भी सहसा नही—पहले श्रोताकी हार्दिक उत्कण्ठा एवम् जिज्ञासुता को अच्छी तरह पहचान कर ही प्रसग छेडना चाहिय आदि-प्रवचनकर्ताओकी यही रीति थी और आज भी तथा सर्वदा यही रीति हमे निभानी चाहिये

श्रीपुरुषोत्तमजी कहते हैं कि इसके विपरीत जब अनधिकारी लोग यशोलिप्सा, धनलिप्सा

या स्पर्धा के वशीभूत होकर स्वयमको भागवतप्रवचनके योग्य अधिकारी मान बैठते हैं और यत्र-तत्र-सर्वत्र प्रवचन करने लग जाते हैं तो भागवतके प्रवचन पाठन या पठन का अधिकार तो दूर भागवतोक्त धर्म पालनके अधिकारी भी वे रह नहीं जाते हैं— "ये पुनरेतानि वाक्यान्याश्रित्य स्वस्यापि पाठाधिकारमापादयन्ति तेषा मात्सर्यादिदोषग्रासेन श्रीभागवतधर्मेष्वप्यनधिकार किं पुन पाठे .. नतु श्रावणीय वा विषयभावात्' (भाष्यप्रका १।३।३८)

यहा जलभेद और पञ्चपद्यानि मे किन्तु जिस वक्ता या श्रोताको आदर्श माना गया है उसका उपनीत या द्विज होना अनिवार्य नहीं है क्योंकि इस वक्ताका वेदादि शास्त्रोका प्रवचनकर्ता होना भी आवश्यक नहीं है वेदादि शास्त्रोंसे अविरुद्ध भगवत्स्वरूप-गुण-लीलाके निर्व्याज अहर्निश चिन्तनमे सप्रेम तत्पर होना ही यहा पर्याप्त है भागवतमे आता है कि

तद्वाग्विसर्गो जनताघविप्लवो<br>
यस्मिन्प्रतिश्लोकमबद्धवत्यपि ।<br>
नामान्यनन्तस्य यशोऽङ्कितानि य—<br>
च्छृण्वन्ति गायन्ति गृणन्ति साधव ।।

अर्थ भक्तोके मुखसे नि सृत वाणी, लौकिक भाषामे गाये गये गीति-पद अथवा सस्कृत भाषामे गाये गये गीतगोविन्द जैसे काव्य, प्राणिमात्रके सभी पापोको नष्ट कर देते हैं यह सम्भव है कि इनमे छन्द व्याकरणकी दृष्टिसे कुछ त्रुटिया हो अथवा गानेकी प्रक्रियामे भगवन्नामके अक्षरोका तानकर गान करनेमे परस्पर सहभाव टूट जाता हो पर अनन्तकीर्ति भगवानके यशोङ्कित अनन्त नाम भक्तिमान् वक्ताओंके मुखसे सुने जानेपर या भक्तिमान् श्रोताओंके सम्मुख गाये जानेपर अथवा स्वयम् भी एकाकितया लिये जानेपर सारे कल्मषोको दूर कर देते हैं (सुबो १।५।११)

अतएव भागवतमे वक्ता और श्रोता के उन्नीस भेद माने गये है यथा



इस वर्गीकरणमें निर्गुण अधिकारी उत्तम माना गया है असाधारण अधिकारीके सात्विक-सात्विक राजस-सात्विक आदि नौ भेद होने हैं. ये मध्यम अधिकारी हैं. इसी तरह साधारण अधिकारीके भी पूर्वोक्त रीतिके अनुसार नौ भेद होते हैं और इन्हें कनिष्ठ माना जाता है यह उत्तम-मध्यम-कनिष्ठ कक्षा भक्ति वैराग्य तथा द्विविध ज्ञान (अनुभवपर्यवसायी अर्थज्ञान तथा अनुभवविहीन केवल शाब्दिक ज्ञान) की चारो कसोटीपर खरे उतरनेवाले को उत्तम, अनुभवपर्यवसायी अर्थज्ञान तथा भक्ति रहनेपर भी वैराग्यरहित होनेपर मध्यम; तथा वैराग्यरहित केवल शाब्दिक ज्ञान एवम् भक्तिवाले अधिकारीकी कनिष्ठ कक्षा मानी जाती है

तदनुसार ही जलके भेद भी सुबोधिनीमें उन्नीस ही माने गये हैं, जहा श्रीमहाप्रभु यह विवेचन करते है कि "उन्नीस भेद होनेपर भी वहता हुआ जल और स्थिर जल ये दो मुख्य भेद हैं' (द्र. सुबो १०।३।१३) जवकि यहा जल और वक्तृभाव दोनोंके बीस भेद स्वीकारे गये है इससे भी यही सिद्ध होता है कि प्रथम स्कन्धमें निर्धारित अधिकारभेद केवल भागवतके सन्दर्भमें ही विवक्षित है जबकि यहा भगवत्स्वरूप भगवद्गुण या भगवद्लीला का भागवतानुसारी या भागवत-अविरोधी होना अनिवार्य होनेसे, वक्ताका भी भागवतानुसारी या भागवत-अविरोधी होना अनिवार्य है, परन्तु एतावता प्रत्येक वक्ताका भागवतपुराणपर प्रवचनकारी होना आवश्यक नही है यहा तो पुष्टिमार्गीय श्रोताको भगवत्कथाका श्रवण-स्मरण-कीर्तन कैसे वक्ताके सत्संग द्वारा सम्पन्न करना चाहिये यही विवक्षित सन्दर्भ है अतएव श्रोताके भी उन्नीस भेद न दिखलाकर केवल तीन या चार भेद ही दिखलाये गये हैं अतएव उन्नीस और बीस के भेदको विवक्षाप्रयुक्त मानना चाहिये

फलत पुराणप्रवचनकी अनिवार्य शर्त उपनयन-संस्कार या द्विजत्व अथवा पुरुष होना भी यहा अनिवार्य नही लगता है. परन्तु इसके सिवा अन्य गुण जो भागवतके वक्ताकी उत्तमताके परिचायक हैं यथा उसका स्वसम्प्रदायकी परम्पराके अनुसार सत्पुरुषके मुखसे भगवद्लीला एवम् सिद्धान्त का श्रवण किये हुए होना, स्वयम् धनोपार्जनके हेतु भगवत्कथामें प्रवृत्त न होना एवम् ज्ञान-भक्ति-वैराग्य-सम्पन्न होना आदि, उन्हें इस सन्दर्भमे भी आवश्यक माना जा सकता हैं– "वक्ताधिकारी सर्वत्र सम्प्रदायेन सन्मुखात् श्रुतभागवतो भक्तो...." (भाग नि १।२३).

जीवन की सबसे बडी उपलब्धि, श्रीमहाप्रभुके अनुसार, चित्तका श्रीकृष्णमे तन्मय हो जाना है इसके दो साधन दिखलाये गये—

१) तदाश्रय— प्रपत्ति
२) तदीयता— भक्ति

विवेकधैर्याश्रय ग्रन्थमें तदाश्रयके उपायरूप विवेक धैर्य एवम् अनन्याश्रय का निरूपण किया गया है इसी तरह तदीयताके उपायरूप आत्मनिवेदन सर्वसमर्पण, सर्वभावसे तनुवित्तजा सेवा, भगवत्कथाका श्रवण-स्मरण-कीर्तन आदिका सिद्धान्तरहस्य नवरत्न चतुश्लोकी

सिद्धान्तमुक्तावली तथा भक्तिवर्धिनी मे निरूपण किया गया है.

भक्तिवर्धिनीमे भक्तिके बीजभावको दृढ़ करनेका उपाय, यदि व्यक्ति अव्यावृत्त हो तो, स्वगृहमे स्ववर्णाश्रमाचारको निभाते हुए भगवत्सेवा-कथा-मय जीवनयापन करना माना गया है. व्यक्तिके व्यावृत्त होनेके कारण यदि भगवत्सेवाका निर्वाह शक्य न हो तो उसे भगवत्कथाके श्रवण-स्मरण कीर्तनमे तत्पर रहना चाहिये, बीजभावको दृढ़ करने के लिए. बीजभावके दृढ होनेपर गृहत्यागकी प्रेरणा भी दी गयी है. गृहत्यागकी शक्यता न हो तो भगवत्सेवा-कथा-परायण भगवदीयो द्वारा की जाती भगवत्सेवामे परिचारक-सहायक बननेका और अथवा भगवत्कथा (जब वे करते हो) मे श्रवणार्थ सम्मिलित होनेका विधान भी किया गया है. इस तरह अनेकविध उपायोसे बीजभावसे लेकर प्रेम आसक्ति व्यसन सर्वात्मभाव या अलौकिक सामर्थ्य तक के विकासकी रूपरेखा दिखलायी गयी है

इन सभी विकल्प ओर अनुकल्प द्वारा भक्तिमार्गमे भगवत्कथाकी असाधारण महत्ता एवम् उपादेयता स्पष्ट होती है भगवत्कथामे वक्ताकी अपेक्षा रहती है श्रवणार्थ, तथा श्रोताकी अपेक्षा रहती है कीर्तनार्थ. स्मरण स्वतः भी सम्भव है परन्तु फिरभी किसी समानशील भगवदीयकी सत्सगतिमे भगवत्स्मरणका एक अलग ही रूप निखरता है इसमे सन्देह नहीं.

कुल मिलाकर श्रोता एवम् वक्ता दोनोको भगवत्कथाके श्रवणार्थ एवम् कीर्तनार्थ परस्पर एक-दूसरे की अपेक्षा रहती ही है. ऐसी स्थितिमे योग्य वक्ता तथा योग्य श्रोता के अभावमे न केवल भगवत्कथामे रसाभास होनेकी अपितु बीजभावके भी दृढ होनेके बजाय खण्डित होनेकी सभावना रहती है अतएव जलभेदमे योग्य वक्ताका स्वरूप श्रोताके श्रवणाके रूपमे समझाया गया है तथा पञ्चपद्यानिमे योग्य श्रोताका स्वरूप वक्ताके कीर्तनाके रूपमे समझाया गया है

नित्याभिवन्दनीय श्रीहरिके सर्वतापहारी एवम् सर्वसुखकारी गुण भी वक्ताओंके हृदयके भावभावमे भरे होनेपर कुछ न कुछ भिन्न रूप धारण कर लेते हैं जैसे जल स्वत शीतल स्वच्छ अव्यक्तमधुर सर्वशोधक एवम् तापशामक होनेपर भी जिस आधारभूमिमे (उदाहरणतया कूप-तलाव-नदी-समुद्र-झरना-नाला-गड्ढे आदिमे ) भरा हुआ होता है वहाके गुणधर्मोसे युक्त हो जाता है, वैसे ही

तैत्तिरीय सहिताके सातवें काण्डमे जलके बीस रूप श्रुतिमे गिनाये गये है यथा (१) कूप (२) नहर (३) खेतकी नाली (४) नदीके जलमे बना गड्ढा (५) गन्दे नाले या मोरी के जलमे बना गड्ढा (६) नदीके जलसे बने बडे तालाब (७) पीने लायक पानीवाले बड़े तालाब (८) सुन्दर सरोजादि पुष्पवाले बड़े सरोवर (९) छोट तलाव (१०) पकवहुल तालाब (११) वर्षाका जल (१२) स्वेदजल-पसीना (१३) जलप्रपात-झरना (१४) ओसके जलबिन्दु (१५) बरसाती नदी-नालो जैसा अस्थिर प्रवाहवाला जल (१६) बारहमासी नदियोका स्थिर-सर्वदा समान रूपमे बहनेवाला जल (१७) निरन्तर उद्गमवाली ऐसी नदिया जिनका जल वर्षा या ग्रीष्ममे बढता या घटता हो (१८) समुद्रमे मिलनेवाली महानदिया (१९)

समुद्र (२०) अन्य भी इनमें से भरे गये अथवा गिरे हुए जल

स्वभावत एकरूप भी जल अपने इन आधारोंके गुण-धर्मोंके अनुरूप अनेकरूपता प्रकट करता है. इसी तरह भगवान्के एकरूप गुण भी भगवत्कथाके वक्ताकी योग्यता एवम् भावो के अनुरूप अनेकरूपता धारण कर लेते हैं. यथाः

(१) भगवद्-गुणोका स्वर-ताल-लयाश्रित गान करनेवाले विश्रुत गन्धर्वोके जैसे लोग कुएकी तरह होते हैं कुछ कुए मीठे जलके होते हैं तो कुछ खारे जलके कुछ पवित्र शास्त्रीय माहात्म्यवाले होते हैं यथा न्यग्रोध वृक्षसे उत्तरकी दिशामें स्थित कूप अथवा द्वारकाका दामोदरकूप या व्रजका गोपकूप कुछ कुए अपवित्र-मलिन जलवाले होते हैं ऐसे ही सभी भेद गायकोमें भी होते हैं कुछ गायक स्वर तालके अगरूपेण भगवद्-वर्णनात्मक शब्दोका योजन करते हैं, तो कुछ गायक भगवद्-वर्णनात्मक शब्दोंके अगरूपेण स्वर तालका योजन करते हैं. प्रथम प्रकारके गायकोको खारे जलवाले कुएकी तरह समझना चाहिये और दूसरे प्रकारके गायकोको मीठे जलके कुएकी तरह गहरे कुएका जल ठडीमें गरम और गरमी ठडा लगता है. इसी तरह भावगाम्भिर्यवाले गायको द्वारा किया गया भगवद् गुणगान सांसारिक तापसे तप्त श्रोताको आध्यात्मिक-आधिदैविक शीतलता प्रदान करता हैं, और सासारिक मोहसे जडीभूत-ठिठुरते हृदयाको भगवद्-भावकी कुछ उष्मा भी इन गायको द्वारा किये गये भगवद्-गुणगानसे मिल सकती है

(२) पौराणिक - पुराणकथा सुनानेवाले नहरकी तरह होते है नहरका जल अपना-स्वयम्का नही होता किन्तु किसी नदी या सरोवर से जुडा हुआ होता है. इसी तरह पुराण-कथा सुनानेवाले वक्ताका भाव स्वयम् उसका न होकर केवल पुराणकथा करते समय कथावेशसे प्रयुक्त होता है अतएव अश्रुपात कण्ठावरोध या उल्लास केवल कथाकालमें ही प्रकट होते हैं सर्वदा नही

(३) अपने कुटुम्बपोषण धन या यश की कामनासे जो कथा करते है वे खेतको जल पहुचानेवाली नालियोंकी तरह होत है खेतकी नालीके जलका मुख्य प्रयोजन धान्योत्पादन है उसी तरह इन वक्ताओंकी भगवत्कथाका भी मुख्य प्रयोजन ससार वढाना ही होता है अत वही फल श्रोताको भी मिलता है

(४) वेश्या या स्वैरिणी स्त्रियोंसे घिरे, द्यूत और मद्यपान आदि व्यसनोंसे प्रमत्त वक्ता नदीके जलसे बने गन्दे जलके गड्ढेकी तरह होते हैं इन्हें वेदम 'प्रदर' कहा गया है तथा इनका आचमन भी निषिद्ध माना गया है

(५) भगवानके गुणगानको आजीविका बनाकर उदर या कुटुम्ब का पोषण करनेवाले गायक या पौराणिको के भाव, घरकी गन्दी मोरियोंमे से निकलनेवाला मलिन जल चारो ओर फैल न जाये इसके लिए जो गड्ढे खोदे जाते है उनमे भरे हुए जल जैसा अपवित्र होता है जैसे उस गन्दे जलका स्पर्श अरुचिकर होता है वैसे ही भगवद्गुणगानको आजीविका बनानेवालाका प्रवचन भी

(६) नदियोके जलसे जैसे कही जलाशय बनाया जाता है या कभी नैसर्गिक रूपसे स्वयमेव भी बन जाता है इसी तरह गीता भागवत पाञ्चरात्रादि भगवद् शास्त्रोके निरन्तर अभ्याससे व्यक्तिके हृदय और बुद्धि मे भगवद्-भावका एक विशाल जलाशयसा भर जाता है बडे जलाशयोका जल न तो धूपके कारण सूख सकता है और न उसे भैंस जैसे पशु मलिन ही बना सकते है ठीक इसी तरह इन शास्त्राभ्यासियोका भाव न तो सांसारिक तापोंसे शुष्क होता है और न कुतर्क या असम्भावना–विपरीतभावना से मलिन ही.

(७) स्वयम् निरन्तर शास्त्राभ्यास करना एक बात है और श्रोताके सन्देहोको निवारण कर पानेका सामर्थ्य दूसरी बात है अत सन्देह निवारक वक्ता मानो पीने लायक पानीवाले बडे जलाशयकी तरह होते हैं ऐसे स्वच्छ निर्मल जलाशय कि जिनमे न तो पंक और न शैवाल ही पैदा होते हो

(८) स्वयम् भगवद्-शास्त्रोका निरन्तर अभ्यास तथा दूसरोके सन्देहोको भी निवारण करनेकी क्षमता होनेपर भी कभी-कभी वक्तामें स्वयम् भक्ति-भाव नही होता. परन्तु वह भी यदि प्रकट हो जाये तो ऐसे वक्ताको सुन्दर सरोजवाले रम्य सरोवरकी तरह समझना चाहिये

(९) कुछ वक्ताओमे भगवत्प्रेम होता है पर वे स्वयम् अल्पश्रुत होते है ऐसे वक्ताओको छोटे तालाबोकी तरह समझना चाहिये, जो स्वयम् स्वच्छ जलवाले होनेपर भी भैंस जैसे पशुओ द्वारा मलिन बनाये जा सकते है, अल्प जलराशीके कारण ही ऐसे ही अल्पश्रुतताके कारण इनके भाव कुतर्कोंसे दूषित हो सकते हैं.

(१०) जिन वक्ताओंने स्वयम् न तो शास्त्रीय विषयोका श्रवण भलीभांति किसी सद्गुरुके मुखसे किया हो और न भगवद् भक्ति ही जिनमे पर्याप्त हो, फिर भी जिनकी निष्काम धर्माचरण-कर्मानुष्ठानमे निष्ठा दृढ हो, ऐसोको यदि भगवत्कथा-प्रवचन करनेकी वृत्ति जगे तो इनके भाव भी छोटे तलावकी तरह ही समझने चाहिये छोटे तलावका जल शीघ्र ही सूख भी जाता है और शीघ्र मलिन भी हो सकता है

(११) जिन व्यक्तियोंका मन योगध्यान आदिकी प्रक्रियामे लगा हुआ हो, उनके भाव स्वत तो निर्मल हो सकते है, परन्तु श्रोताओंसे घिरते ही इनके भावोमे परिवर्तन आने लगता है यौगिक साधनाका निखार एकान्तमें आता है अत जनतामे घिरे रहनेकी वृत्तिवाले योगीकी समूची योगसाधना निष्फल चली जाती है अतएव इनका भाव वर्षाजलकी तरह होता है जो स्वयम् स्वच्छ होनेपर भी जहा गिरा वहाके गुणधर्म शोघ्रतया स्वीकार लेता है.

(१२) केवल तपो ज्ञान-वैराग्यादिकी साधनामे निरत व्यक्ति जब भगवत्कथाका प्रवचन करते हुए मिलें तो उनके भावको स्वेदजलकी तरह समझना चाहिये. स्वेदजल-पसीना निकल आता है वह उसके परिश्रमका तो द्योतक होता है, परन्तु दूसरेके कामका वह नही होता इसी तरह व्यक्तिकी तपश्चर्या या भक्तिहीन शुष्क ज्ञानवैराग्य-साधना स्वयम् व्यक्तिके द्वारा किए हुए आध्यात्मिक परिश्रमकी द्योतक तो होती है, परन्तु अन्य श्रोताओके लिये

तो व्यर्थ हो !

(१३) पर्वतपरसे गिरते जलप्रपात-झरने का जल, निर्मल शीतल मधुर सतत तथा श्रवण दर्शन स्पर्शन स्नान आचमन पान आदिमें मनोहारी तापहारी एवम् सुखकारी लगता है. इसी तरह भगवत्कृपाके कारण अथवा महान् भगवदीयोकी कृपाके कारण, जिन्हें स्वयम् श्रीहरिके दिव्य मधुर गुणोंका अलौकिक ज्ञान प्राप्त हो गया हो तो ऐसे वक्ताओंके मुखसे भगवद्-गुणगान सुनना किसी मनोहारी झरनेके सामने पहुंच जानेकी तरह् एक सुखद प्रसंग होता है. यह सर्वत्र-सर्वदा सुलभ नही होता. जैसे झरनेके सामने पहुचनेसे पहले, कुछ दूरीपर से ही उस जलप्रपातकी ध्वनिसे उसके अस्तित्वका बोध हो जाता है. इसी तरह इन भगवदीयोके पद-ग्रन्थ आदि रूपमे शब्दोके श्रवणमात्रसे ही इनकी अलौकिक अनुभूतिका निर्णय हो जाता है.

(१४) सकाम उपासनाके अंगभूत श्रौत या पौराणिक, वरुण इन्द्र दुर्गा गणपति भैरव नवग्रह आदि, देवताओंके उपासक यदि श्रीकृष्णकी कथा करते हों तो उनके भावोंको ओसके बिन्दुओकी तरह् समझना चाहिये. ओसके जलबिंदु जिस स्थानपर गिरते है वहा उभरे हुए दिखलायी पडते हैं. पर वह वास्तविकता नही होती. इसी तरह अन्यदेवोपासक वक्ताके मुखसे श्रीकृष्णकथा अन्यदेवोकी उपासनाभूमिपर श्रीकृष्ण द्वारा गिराये गये ओसके क्षुद्र बिन्दुओकी तरह होती है. ओसकी जैसे केवल देखने भरकी शोभा होती है, इसी तरह इस कृष्णकथाकी केवल श्रवणमात्रकी ही शोभा होती है. स्नान-पानमे ओसके जलबिन्दु अनुपयोगी होने हैं और थोड़ी सी धूप निकलते ही ओझल हो जाते हैं इसी तरह इनके भाव भी श्रोताके लिए उपयोगी नही होते. कथाकालमे ही केवल प्रकट होकर पश्चाद् वे ओझल हो जाते हैं.

(१५) वर्णाश्रमधर्मको निभाते हुए श्रीकृष्णकी नवधा भक्तिमें तत्पर वक्ताओमे यदा-कदा प्रेमावेशके कारण भगवदीय धर्मोका स्फुरण होता रहता है, इनके भावको बरसाती नदीके प्रवाहकी तरह समझना चाहिये.

(१६) कुछ नदिया बारहमासी होती है. इनमे न तो पूर आता है और न इनका जल घटता है. इसी तरह भगवत्कथामे न जिन्हें प्रेमावेशका पूर आता हो और न उनकी रुचि ही कभी क्षीण होती हो ऐसे मर्यादामार्गीय वक्ताओके भाव स्थिर प्रवाहवाली नदीके तुल्य होते है.

(१७) कुछ नदियोके उद्गमस्थलपर निरन्तर पानी उभरता रहता है. अत.इनका प्रवाह कभी रुकता नही, पर वर्षा-आतपके कारण इनके जलस्तरमे निरन्तर वृद्धि- ह्रास होता रहता है. इसी तरह जिन वक्ताओका भाव उनके आसपासके व्यक्तियोकी सगतिके कारण कभी वृद्धिगत होता हो और कभी क्षीण होता रहता हो परन्तु भावप्रवाह कभी अवरुद्ध न होता हो, तो ऐसोंका भाव अनेक जन्मोसे चली आ रही भावसाधनाके कारण निरन्तर उद्गम-वाली नदीके समान होता है.

(१८) कुछ महानदिया समुद्रगामिनी होती हैं जो ऋतुचक्रसे अप्रभावित रहती है. इनमें पूर आता है पर जल कभी कम नही होता. जिन वक्ताओंके भाव संगदोषसे अप्रभावित रहते

है उन्हें समुद्रगामिनी महानदियोंके तुल्य समझना चाहिये.

(१९) समुद्रोंके अनेक भेद शास्त्रोंमें वर्णित हैं. यथा (क) क्षारोद (ख) इक्षुरसोद (ग) सुरोद (घ) घृतोद (ङ) क्षीरोद (च) दधिमण्डोद (छ) शुद्धोद या अमृतोद. ये सब अगाध एवम् वृद्धि-क्षयरहित होते हैं इसी तरह, लौकिक गुणोंके मिश्रण, वैदिक गुणोंके मिश्रण तथा लोकवेदमिश्रित गुणोंके मिश्रण से, भगवद्गुणोंके वर्णन करनेवाले समुद्रोपम वक्ताओंके भाव भी अनेकविध होते हैं.

(क) श्रीराम या श्रीकृष्ण को साक्षात् परमेश्वर न मानकर केवल महापुरुष अर्थात् महान् मनुष्य माननेवाले वक्ताओंके भाव क्षारोद समुद्रके जलकी तरह खारे होते हैं. इनसे भक्तकी तृषा मिट नही सकती. भगवदवतारोंके चरित्रकी मानवीय व्याख्या करनेवाले वक्ताओंका भाव भक्तिमार्गीय दृष्टिकोणसे खारा अरुचिकर तथा तृषा-अनिवर्तक होता है

(ख) परमात्माको अप्राकृत गुणधर्मोंसे युक्त माननेपर भी अवतारोंको प्राकृत गुण-धर्म-युक्त माननेवाले वक्ताओंका भाव इक्षुरसोदके तुल्य होता है गन्ना चूसनेपर प्रारम्भमें मधुर लगता है किन्तु अन्तमें विरस हो जाता है.

(ग) स्वयम् मोहवश अथवा मोहप्रवर्तनकी भगवदाज्ञाके वशीभूत होकर जो भगवान्‌के गुणोंको मायिक मानते हैं तथा ब्रह्मको निर्गुण निराकार निर्धर्मक मानते हैं, उनकी भगवत्कथाका श्रवण सुरोदके आचमनकी तरह होता है. सुरासे जैसे स्वरूप-विस्मृति आदि अनेक प्रमाद प्रकट होते हैं, वैसे ही ब्रह्मको अथवा भगवदवतारोंको निर्गुण अथवा मायिक गुणोंवाला माननेवालोंके उपदेश सुननेसे भी अनेकविध मोह उत्पन्न हो जाते हैं. बहुधा ऐसे वक्ता स्वयम् परम भगवदीय होते हैं—अगाध समुद्र जैसे, पर उपदेश इनके भक्तिमार्ग-विरोधी होते हैं जैसे परम भागवत श्रीमहादेवको भगवदाज्ञावश मायावादका प्रवर्तन करना पडा.

(घ) भगवान्‌के दयालुता आदि गुणोंपर जो भार देते हुए भगवत्कथा करते हैं उनसे भगवद् गुणगान सुनना घृतोद समुद्रके आचमनकी तरह भक्तिबल को बढानेवाला होता है

(ङ) श्रीहरिके सर्वज्ञ सर्वशक्तिमान् सर्वदुःखहर्ता आदि गुणोंपर भार देते हुए जो भगवत्कथा करते हैं उनसे भगवद्-गुणगान सुनना क्षीरोदके आचमनकी तरह होता है यह स्वादिष्ट-शक्तिवर्धक और पवित्र होता है.

(च) केवल वैदिक मर्यादाओंकी स्थापनाके सीमित प्रयोजनको प्रस्तुत कर जो वक्ता भगवदवतारचरित्रोंकी व्याख्या करते हैं उनके भाव दधिमण्डोदकी तरह होते हैं. दधिमण्ड-मठा गुणाढ्य तथा स्वादिष्ट होनेपर भी नवनीतके निकल जानेसे सारहीन होता है वैसे ही भक्तोंको स्वरूपानुभवके द्वारा परमानन्दका दान, जो अवतारका मुख्य प्रयोजन है, इनकी भगवद्-गुणगानकी रीतिके कारण कथामें से बाहर निकल जाता है फलत इनकी कथा सारहीन हो जाती है.

(छ) शुद्धोद समुद्रको ही श्रीमहाप्रभु 'अमृतोद' भी कहते हैं. श्वेतद्वीपके चतुर्दिक

परिखा-खाईके रूपमें भरे हुए 'अर' और 'ण्य' नामक समुद्रोका वर्णन वाराह पुराणमें भी उपलब्ध होता है– "अरनामामृताम्भोधि: ण्यनामामृतसागर" ऐसे ही छान्दोग्योपनिषद्में भी "अरश्च वै ण्यश्च अर्णवौ ब्रह्मलोके .. तदैरम्मदीय सर:" कहा गया है इनसे प्रतीत होता है कि 'शुद्धोद' और 'अमृतोद' पर्यायवाची हैं.

सनत्कुमारोको उपदेश देनेवाले सकर्षण शेष, अपने आत्मज शुकको भागवत पढानेवाले भगवद्-ज्ञानावतार महर्षि बादरायण व्यास, अग्निपुराणके वक्ता अग्नि, वायुपुराणके वक्ता मारुत या हनुमान भी, रहूगण राजाको ज्ञानोपदेश करनेवाले अवधूत जडभरत, अनेकधा भक्तिशास्त्रोके उपदेशक नारद, सनत्कुमारके शिष्य तथा विदुरके गुरु मैत्रेय; और भी ऐसे पूर्ण भगवदीयोके उपदेशश्रवणको अमृतोदके पानके तुल्य समझना चाहिये.

जलभेदके इस अंशपर एक स्वतन्त्र लेख लिखनेवाले श्रीश भट्टके अनुसार इन उल्लिखित भक्तोकी परम्पराकी धरोहरको सम्हालनेके लिए प्रकट हुए शेषावतार श्रीरामानुजाचार्य, व्यासावतार श्रीविष्णुस्वामी, अग्निके अवतार महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्य, वायुके अवतार श्रीमध्वाचार्य, जडभरतके अवतार श्रीरामानन्द, नारदके अवतार श्रीचैतन्य, सनकके अवतार श्रीनिम्बार्काचार्य आदि मुख्य चार वैष्णव सम्प्रदाय तथा अवशिष्ट उपसम्प्रदायोके आचार्य या भक्तोके उपदेश भी अमृतोदके तुल्य मानने चाहिये स्वयम् श्रीमहाप्रभुने भी मुख्य चारो भक्तिसम्प्रदायोका भगवत्प्रवर्तित होना तृतीय स्कन्धकी सुबोधिनीमें स्वीकारा है– "एवम् चतुर्विधोपि भगवता प्रतिपादित" कह कर. अत इस श्रीश भट्टकी व्याख्यारीतिमें कोई विप्रतिपत्ति दिखलायी नही देती है

प्राकृत या मायिक गुणोसे रहित श्रीविष्णुके सभी अप्राकृत-दिव्य-शुद्ध सच्चिदानन्दरूप गुणोके वर्णन-स्मरण कीर्तन करनेवाले ये विलक्षण वक्ता अमृतोद सिन्धुके समान है इनके वचनामृत का पान वस्तुत जीवनकी सुदुर्लभ उपलब्धि है इनमे से कुछ पुष्टिभक्तिमार्गीय और कुछ मर्यादामार्गीय है पर सभी अमृतोद सिन्धुके समान हैं

विष्णुदूतोके वचन जैसे अजामिलके कानोमे पडे तो उसकी कृति मति और भावना सभीमे चमत्कारिक परिवर्तन आगया. इसी तरह अकस्मात् भी इन अमृतोदके तुल्य वक्ताओके एकाद वचन अमृतके बिन्दुपानके समान होनेसे तृप्तिप्रद न भी हो पर निश्चयेन सुखप्रद तो होते ही हैं और जब इनके वचनामृतोके सतत श्रवणसे राग अज्ञान काम क्रोध आदि मनोविकार दूर हो जाते है तो वह अमृतके बिन्दुपानकी तरह नही किन्तु लेहनकी तरह समझना चाहिये अमृतोदके अमृतका ऐसा लेहन कि जिसमे परमानन्दकी अभिव्यक्ति हो जाती है श्रोता कृतार्थ हो जाता है।

(२०) इनके अलावा अन्य जो वक्ता या उनके भाव होते है उन्हें इन्ही कूप आदि उन्नीस जलस्थानोमें से भरे गये अथवा गिर गये जलकी तरह समझना चाहिये तदनुसार उनसे कथा श्रवण करनेके फलका भी यथायथ स्वरूप विचार लेना चाहिये.

इस तरह विष्णुके एकरूप गुण तत्तद् जीवोकी वागिन्द्रिय-वाणीपर कैसे अनेकरूप धारण

कर लेते है, और कैसे फल उनसे मिलते है आदि बातोंका निरूपण सम्पूर्ण हुआ.

**पञ्चपद्यानिमें वर्णित श्रोताका स्वरूप**

वक्ताके अधिकार और स्वरूप तथा तदनुसार उनके मुखसे श्रवण-कीर्तनके फलके निरूपणके बाद अब श्रोताके अधिकार तथा स्वरूप का निरूपण श्रीमहाप्रभु पञ्चपद्यानिमें करते हैं.

भगवत्कथाका श्रवण-स्मरण-कीर्तन भगवत्स्वरूपसेवाके साथ-साथ सेवाके अनवसरमें चलता रहे तो वह भगवत्स्नेहके पूर्वोत्तर दल (संयोग एवम् विप्रयोग) दोनोंमें भक्तिके पूर्ण आविर्भावका उपाय बनता है. परन्तु किसी व्यक्तिको भगवत्स्वरूपसेवाकी सुविधा आजीवन सम्भव नहीं हो पाती. ऐसी स्थितिमें केवल भगवत्कथाके श्रवण-स्मरण-कीर्तनकी प्रणालीसे भी प्रेम-आसक्ति-व्यसन-सर्वात्मभाव या अलौकिकसामर्थ्य आदिके क्रमिक सोपानोंपर भक्तिका आरोहण शक्य बन जाता है.

तदनुसार सेवाके साथ-साथ जो कथाके श्रवण-स्मरण-कीर्तनका भी सतत निर्वाह कर पाते हैं वे उत्तम श्रोता होते हैं. अन्यथा सेवाके अनुकल्पके रूपमें जो भगवत्कथाका निरन्तर समाश्रयण करते हैं वे मध्यम प्रकारके श्रोता होते हैं. जो यदा-कदा श्रवण कर पाते हैं वे निम्न प्रकारके श्रोता होते हैं. यह एक दृष्टि श्रोताके उत्तम-मध्यम-निम्न प्रकारोंको निर्धारित करनेकी दिखलायी देती है.

दूसरी दृष्टि यह है कि शुद्धपुष्टि पुष्टिपुष्टि मर्यादापुष्टि तथा प्रवाहपुष्टिके अधिकारिभेदके अनुसार श्रोताकी त्रिविध कक्षायें निर्धारितकी जायें. शुद्धपुष्टि या पुष्टिपुष्टि आदि अधिकारोंकी पहचान पुष्टिप्रवाहमर्यादा ग्रन्थमें– "पुष्टया विमिश्राः सर्वज्ञाः प्रवाहेण क्रियारताः. " में दी गयी है.

तीसरी दृष्टि, श्रोताके उत्तम-मध्यम-कनिष्ठ अधिकारकी, वक्ताके ज्ञान-भक्ति-वैराग्य गुणोंके अनुरूप (१) जिज्ञासुता-श्रवणोत्सुकता (२) रुचि तथा (३) इतर साधनोंके दुराग्रहपूर्ण अनुष्ठान या अभिमान का अभाव, तज्जन्य क्षुद्र फलोंमें अनासक्ति, इस तरह तीनो गुण जिस श्रोतामें मिलते हों वह उत्तम, दो मिलते हों वह मध्यम, तथा किसी एकाद गुणका विद्यमान होना उसके निम्न अधिकारका द्योतक होता है.

चतुर्थ दृष्टि – पुष्टिमार्गीय उत्तम, मर्यादामार्गीय मध्यम, तथा प्रवाहमार्गीय या चर्षणी श्रोताको अधम माननेकी– उचित होनेपर भी यहां अप्रासंगिक लगती है. क्योंकि पुष्टिमार्गीय जीवोंके लिए ही श्रीमहाप्रभुने षोडशग्रन्थका प्रणयन किया है अतः जिन जीवोंका अपुष्टिमार्गीय होना निश्चित हो उन्हें पुष्टिमार्गीय सिद्धान्त या भगवल्लीला का उपदेश ही श्रीमहाप्रभुके अनुसार अनुमोदनीय नहीं है. जलभेदमें भी जो मर्यादामार्गीय वक्ताका स्वरूप दिखलाया गया है वह उन वक्ताओंसे पुष्टिमार्गीय उपदेशकी आशा न रखनेके लिए ही है क्योंकि वक्तृचयनमें अधिक सावधानी अपेक्षित है, अतः जलभेद जितना विस्तार पञ्चपद्यानिमें अपेक्षित नहीं है

पांचवी दृष्टिके अनुसार, जैसे शास्त्रार्थ प्रकरणके अन्तिम भागमें भगवत्सेवा करनेवालोंके

त्रिविध अधिकार दिखलाये हैं— उन्हे भगवत्कथाके श्रवणाधिकारका भी उपलक्षण माने तो यह असगत नही होगा यथा :

जिज्ञासुता– श्रवणोत्सुकता दो तरहकी हो सकती है (१) प्रमाण (शास्त्र) तथा प्रमेय (भगवान्के स्वरूप गुणधर्म एवम् लीला) दोनोके बारेमे, अथवा (२) इन प्रमाण या प्रमेय मे से किसी एकके बारेमे, इसे केवल 'शब्दनिष्ठा' तथा 'अर्थनिष्ठा' भी कहा जा सकता है

इसी तरह कथारतिके भी दो भेद सम्भव हैं (१) सामान्य रुचि, और (२) उत्कट रति. इनके परस्पर मिश्रणसे अनेक प्रकारके विकल्प बन सकते हैं. यथा .

(१) कथाश्रवणकी उत्कट रति एवम् कथाके उभयपक्ष——शब्द (प्रमाण) पक्ष और अर्थ (प्रमेय) पक्ष——मे जिज्ञासुता-श्रवणोत्सुकता रखनेवाले उत्तमाधिकारी ज्ञानी–भक्त जैसे माने जाने चाहिये.

(२) कथाश्रवणमे उत्कट रति न होनेपर भी उसमे सामान्य रुचि रखनेवाले तथा कथाके उभय पक्षोमे से शब्द पक्षपर भार देनेवाले शब्दनिष्ठ जिज्ञासु प्रेमके अभावके कारण मध्यमाधिकारी ज्ञानी जैसे माने जाने चाहिये

(३) कथाश्रवणमे रति रखनेवाले तथा कथाके शाब्दिक प्रमाणपक्षके बारेमें श्रवणोत्सुक न होनेपर भी अर्थ (प्रमेय)पक्षके बारेमें जिन्हें तीव्र जिज्ञासा हो ऐसे अर्थैकनिष्ठ श्रवणोत्सुकोको ज्ञानाभावके कारण मध्यमाधिकारी भक्त मानना चाहिये.

(४) जिन्हे न तो उत्कट रति और न अर्थनिष्ठा (कथाके अर्थ–प्रमेय भगवानके स्वरूप गुण या लीलाके बारेमें श्रवणोत्सुकता) ही तीव्र हो ऐसे सामान्य रुचिवाले-ज्ञान–प्रेम–उभय रहित श्रोताको कनिष्ठ निम्न या अधम कोटीका मानना चाहिये

(द्रष्टव्य शा नि "एव सर्व तत सर्व स इति ज्ञानयोगत य सेवते हरिं प्रेम्णा श्रवणादिभिरुत्तम. प्रेमाभावे मध्यम स्यात् ज्ञानाभावे तथादिम उभयोरप्यभावे" कारि. स १०१-२)

छठी दृष्टि यह भी सम्भव है कि आरम्भके मुख्य-मध्यम-अधम श्रवणाधिकार, क्रमश 'रसविक्षिप्तमानस', 'रसविविक्तमानस' तथा कदाचित रसावेशसे 'रसावेशविकलमानस' विशेषणोंके द्वारा, भक्तिमार्गीय श्रवणाधिकारके रूपमें विवक्षित है पाचवे अन्तिम श्लोकम वर्णित 'अनन्यमानस' विशेषणद्वारा अन्याश्रय रहित प्रपत्तिमार्गीय श्रवणाधिकार विवक्षित है पुष्टिभक्तको इस भूतलपर मिलती परमफलकी अनुभूति अलौकिक-सामर्थ्य या तनुनवत्व-का लाभ प्रपत्तिमार्गीय अधिकारीको नही मिलता. पर विद्यमान देहके पातके बाद उन्हे सायुज्य-मोक्ष मिल सकता हैं. अतएव देश-काल द्रव्य कर्ता-मन्त्र-कर्मादिके अन्याश्रयके त्यागके कारण इन अधिकारियोंके उत्तम होनेपर भी, विद्यमान देहादिसे भूतलपर परम फलकी अनुभूतिसे वञ्चित होनेके कारण, इन्हें 'मर्त्य' कहा गया है. क्योकी श्रीकृष्ण-सायुज्यका लाभ इन्हे मृत्युके पश्चात ही होता है पञ्चपद्यानिके प्रथम चार श्लोकोमें वर्णित अधिकारियोको 'मर्त्य' नही कहा इससे उनका भक्तिमार्गीय होना ध्वनित होता है

सर्व. निरन्धर्म — "सर्वत्यागेऽनन्यभावे कृष्णमात्रैकमानसे सायुज्य कृष्णदेवेन शीघ्रमेव ध्रुवम् फलम्" कारिकाके प्रकाशमें—"एव देहपातनपर्यन्तं कृष्णैकमानसस्य सायुज्यं शीघ्रमेव भवति कायवाग्विनियोगाभावेपि स्वस्नेहाभावेपि मनोमात्रस्थितौ फलमेतद्" कहकर प्रपत्तिमार्गीय श्रोताके 'अनन्यमानस' होनेपर उसे उत्तमाधिकारी माना है.

इन विभिन्न दृष्टिकोणोसे श्रवणाधिकारका विचार करनेपर पञ्चपद्यानिके पाच पद्योमें भिन्न-भिन्न कक्षाके पाच अधिकारियोकी चर्चा है— मुख्याधिकारी एकविध है और अमुख्याधिकारी त्रिविध यो कुल चार प्रकारके अधिकारियोकी चर्चा है —'मुख्य' तथा 'उत्तम' को पर्यायवाची शब्द मानकर तथा उपक्रम और उपसहार में एक ही अधिकारीको विवक्षित मानकर कुल त्रिविध अधिकारियोकी चर्चा है — इनमे से इदमित्थतया किसी एक व्याख्यारीतिका समर्थन जरा कठिन काम है. फिर भी मुख्य और अमुख्य तथा भक्ति और प्रपत्ति के भेदको लक्ष्यमें रखकर आरम्भके प्रथम श्लोकमें मुख्य भक्तिमार्गीय श्रोताका निरूपण तथा अवशिष्ट चार श्लोकोमें भक्तिमार्गीय द्विविध अमुख्य श्रोता तथा एक प्रपत्तिमार्गीय श्रोता का वर्णन है ऐसा सोचनेमे कोई असगति सामने नहीं आती है. क्योकि जो बात श्री महाप्रभु कह रहे है पाच श्लोकोमें वह इस तरह है :

(क) दशम स्कन्धके सातवे अध्यायकी "यत्कृष्णवतोपेत्यरतिवितृष्णा सत्त्व च शुद्धयत्यचिरेण पुस. भक्तिर्हरौ तत्पुरुषे च सख्य तदेव हार वद मन्यसे चेत्" कारिकाकी सुबोधिनीमें श्रीमहाप्रभुने भगवत्कथाके पाच परिणाम गिनाये है

(१) भगवत्-चरित्रमें अरतिकी निवृत्ति
(२) भक्तिका प्राकट्य
(३) सांसारिक तृष्णाकी निवृत्ति
(४) सत्त्व-अन्त करणकी शुद्धि
(५) भगवदीयोके सत्सगरूप सख्यकी वृद्धि

ये पाच परिणाम जिस श्रोतामें प्रकट होते जा रहे हो उसे भगवत्कथाके श्रवणका मुख्याधिकारी मानना चाहिये. अतएव श्रीमहाप्रभु आज्ञा करते है कि भक्तिरसके आलम्बन-विभावरूप श्रीकृष्णके आत्मिक स्वरूपकी कथाश्रवण—कालमें बाह्यानुभूति तथा भक्तिरसके स्थायिभावरूप (माहात्म्यज्ञानपूर्वक सुदृढ सर्वतोधिक स्नेह) रसकी आन्तर अनुभूतिके चक्रके तीव्रवेगमे चल पडनेके कारण जिनका मानस विक्षिप्त सा हो जाता है, उनके लिए भगवत्कथा दुस्त्यज हो जाती है अर्थात् वे चाहे या न चाहे उनकी वाणी और कर्णेन्द्रिय निरन्तर भगवत्कथा करते रहने और सुनते रहनेके व्यसनवाली हो जाती है

ऐसे कृष्णरसविक्षिप्तमानस श्रोताओको भगवच्चरित्रम से अरति निवृत्त हो जाती है अत उन्हे 'अरतिवर्जित' कहा जाता है.

इनका चित्त न तो लौकिक विषयोकी ओर आकृष्ट होता है और न वैदिक मोक्षादि फलाकी ओर ही. सासारिक विषयोमे तृष्णाबन्धनके टूट जानेसे इन्हे इन विषयोमें निर्वृति

अर्थात् सुख–सन्तोषकी अनुभूति नही होती.

भगवत्कथाकी प्रणालीसे इनके सत्व-अन्त:करणकी शुद्धि हुई होनेसे केवल ज्ञानी या विरक्तों की तरह् वैदिक फल स्वर्ग–मोक्ष-अपवर्गकी कामना भी इनके मनमें रह नही जाती. अत: इन्हे वेदमें भी अनिवृत्ति हो जाती है.

ऐसे श्रोता भगवल्लीलाके श्रवणकी उत्सुकताके कारण निरन्तर भगवदीयोंका सम्प या सत्संग खोजते रहते हैं.

निरोधकी सिद्धिके कारण इन्हे भक्तिमार्गीय मुख्य श्रवणाधिकारी समझना चाहिये.

(ख) कुछ श्रोताओका मन श्रीकृष्णभक्तिके रससे इतना आर्द्र–क्लिन्न हो जाता है कि कथाश्रवणकी वेलामे ये भगवत्स्मृतिसे विह्वल हो जाते हैं. भगवत्कथाके शाब्दिक प्रमाणपक्ष–में इनकी रुचि तीव्र नही होती. परन्तु अर्थनिष्ठा–कथाके प्रमेय अर्थात् भगवत्स्वरूप-गुणधर्म-लीलाके श्रवणमें इनकी निष्ठा बड़ी प्रबल होती है, इसी अर्थनिष्ठाके कारण इनमें ज्ञानकी लालसा कम होनेपर भी प्रेमकी स्पष्ट विद्यमानताके कारण इन्हे भक्तिमार्गीय मध्यम कक्षाके श्रवणाधिकारी समझना चाहिये.

(ग) कुछ अन्य श्रोताओमे ऐसी अर्थनिष्ठा नही होती पर शब्दनिष्ठा तीव्र होती है. फलत: प्रमाण विवेचनकी प्रक्रिया द्वारा इन्हें नि:संदिग्ध ज्ञानके प्राप्तिकी लालसा रहती है. ऐसे श्रोताओंकी आस्था तो स्पष्ट होती है कि केवल श्रीकृष्ण ही सर्वभावसे भजनीय है परन्तु भाव निरन्तर उद्बुद्ध नही होता रहता. कभी-कभाक कथारसके आवेशके कारण अथवा प्रपञ्च-विस्मृतिपूर्वक भगवदासक्तिकी तात्कालिक अभिव्यक्तिके कारण ये स्नेहविकल हो पाते है; अन्यथा ज्ञानिजनोचित स्वास्थ्य (!) इनका बना रहता है.

तात्कालिक पूर्ण भावोदयके कारण यह पूर्ण अर्थनिष्ठा भी इनकी तात्कालिक ही होती है अतएव ये कथाश्रवणकालकी तन्मयताके बाद पुन: अभ्यासक्त हो जाते हैं. ये भक्तिमार्गके अन्तर्गत कनिष्ठ प्रकारके श्रवणाधिकारी हैं.

(घ) प्रपत्तिमार्गीय जीव अन्यमार्गीय श्रोताओंकी अपेक्षा उत्तमाधिकारी माना जा सकता है, पर शर्त इसमें यह है कि देश-काल-द्रव्य-कर्ता-मन्त्र-कर्म-आदि अनेकविध धार्मिक साधनो–के अभिमानोको छोडकर श्रीकृष्णके स्वरूप-गुणधर्म-लीलाओके श्रवण-स्मरण-कीर्तनमें जब उसके मनकी अनन्यरुचि पनप जाये यह प्रपत्तिमार्गीय श्रवणाधिकार अन्य मर्यादामार्गीय कर्मज्ञानोपासनाके अधिकारोसे तो उत्तम ही होता है.

इस तरह् वक्ता एवम् श्रोता के अधिकारोका विवेचन यहा सम्पूर्ण होता है.

प्रस्तुत संस्करण वि. सं. १९७६ में प्रकाशित संस्करणका ऑफसेट प्रोसेसद्वारा पुनर्मुद्रित रूप हैं. उस सस्करणमे इन दो ग्रन्थो जलभेद ओर पञ्चपद्यानिके अलावा परिशिष्टके रूपमें सेवाफलकी तीन टीकायें भी प्रकाशित हुई थी. उन्हे यथास्थान रखनेके उद्देश्यसे यहा प्रकाशित नही किया गया है. उक्त सस्करणके सम्पादक श्रीमूलचन्द तुलसीदास तेलीवाला तथा

श्रीघोरजलाल व्रजदास साकलिया और प्रकाशक गोस्वामी १००८ श्रीजीवनलालजी महाराज (पोरबदर) ये इन सभी महानुभावोका हम इस पुनःप्रकाशनके अवसरपर हार्दिक कृतज्ञता-पूर्वक स्मरण करते हैं

## शोधपत्रम् ।

आ संग्रह मुद्रित थई गया पछी श्रीमद्गोस्वामिश्रीअनिरुद्धलालजी महाराजश्रीनी कृपाथी जलभेदनी भावार्थबोधिनी तथा श्रीपुरुषोत्तमजीनी पञ्चपद्यटीका ए बे हस्तलिखित पुस्तको जामनगरस्थ श्रीमदनमोहनलालमन्दिरस्थ धर्महमांना प्राप्त थया, तदाधारे आ द्वितीय शोधपत्र आवश्यक जणायु छे.

### जलभेदशोधः ।

| प. पं. | अशुद्धम् | शुद्धम् | प. पं. | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|---|---|
| ३८।११ | क्रिया | क्षुधा | ४४।२७ | सर्वाभोग्यत्वमित्यधिकं | क्षुधाविशेषणम् । |
| ३९।१० | दोष | विषय | ४४।२७ | देव | देह |
| ३९।२९ | निवर्तन | विवर्तन | ४४।३० | प्रापक | प्राप्यक |
| ४०।११ | शीतलगुरुक | शीतलक्रमकगुरुक | ४५।९ | न कार्य | कार्य |
| ४०।२० | कलिलं | पङ्किल | ४५।१५ | रहित | सहित |
| ४३।१० | दहक | दाहक | ४५।२० | यदा | सर्वथा यदा |
| ४४।२ | मोहन | मोहेन | ४५।२२ | तिरोहित- | मायया तिरोहित |
| ४४।१५ | असौ भक्तार्थं | सायुज्यार्थं | ४५।२७ | पूर्वोक्ता अमृत | पूर्वोक्तामृत |
| ४४।२४ | गुणान् न्यून | गुणान् नतु न्यूनाधिक्य | ४५।३१ | मल | वाच |

अन्तिमश्लोकविवरणमेवं पाचनीयम्—यता जीवाना भगवदंशत्वाभानात्व या प्राप्ता एतादृशा भगवतो विष्णोर्व्यापकस्य सर्वेषु भावरूपेण प्रकटस्य गुणा स्वरूपत एतादृशं स्वरूपमिति फलतश्च एतादृशं फलमिति निरूपिता नितरां रूपिता स्वरूपेण प्रकटीकृता इत्यर्थः ।

श्रीमदाचार्यपादाब्जरेणवो मयि संततम् । कृपयन्तु सदा स्वीयं मत्वा कृष्णप्रबोधका ॥ १ ॥
श्रीविठ्ठलपदाम्भोजरेणुकाङ्क्षिणा मया । विवृतिर्जलभेदस्य कृता भावार्थबोधिनी ॥ २ ॥

### पञ्चपद्यशोधः ।

| प पं | अशुद्धम् | शुद्धम् | प पं | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|---|---|
| ५४।७ | भक्तिहेतु | भक्तिहृदिहेतु | ५५।१ | अथ | तत्र |
| ५४।१० | भगवत्कीर्तन | भगवत्कृपया कीर्तन | ५५।१ | संबन्ध | संबन्धाद |
| ५४।११ | संबन्ध | संबन्धि | ५५।२ | ते | तत् |
| ५४।१५ | भाव सम्भवरूप | भावसंभवरूप | ५५।३ | दिदृक्षते | दीदृशे |
| ५४।१८ | विदुरमैत्रेयज्ञान | विदुरे मैत्रेयज्ञानसंक्रमस्य मैत्रेये विदुरभक्तिसंक्रमस्य | ५५।७ | तथाहि | तत्र हि |
| ५४।२१ | तादृशमेव | तादृशमेव | ५६।४ | पतितपावनादिक | पतितपावनत्वादिकं चानारोपितरूपं |

# प्रस्तावना ।

श्रीसुदामापुरीस्थ श्रीमद्गोस्वामि श्रीजीवनलालजीना नि संकोच द्रव्यसाहाय्यथी चार टीका सहित सेवाफल, छ टीका सहित निरोधलक्षण, अने अष्ट टीका सहित सन्यासनिर्णयनु प्राकट्य थयु छे उक्त त्रण पुस्तकना मुद्रणमां वपरायलु द्रव्य पुस्तकोनो विक्रय करी पाछु लेवानी आपथीनी इच्छा न हती, परन्तु विक्रयमांथी प्राप्त थतां द्रव्यथी अन्य सांप्रदायिकग्रन्थो छपाववा एवी हती तदिच्छानु सार उक्त त्रण पुस्तकोना वेचाणमांथी उत्पन्न थयला द्रव्यसाहाय्यथी चार टीका सहित जलभेद, तेना बे स्वतंत्र लेख, बे टीका सहित पंचपद्य, तथा नूतन प्राप्त थयली सेवाफलनी त्रण टीकाओ ए सर्वनु मुद्रण थाय छे अर्थात् आ ग्रन्थनु प्राकट्य पण उपर दर्शाव्या प्रमाणे श्रीजीवनलालजी महाराजश्रीनी संपूर्ण कृपाथी थयु छे, अने वैष्णवो एतदर्थ एओश्रीना ऋणी छे आपश्रीनी कृपा हशे अने वैष्णवोनु सौभाग्य हशे तो चतुर्दश टीका सहित भक्तिवर्धिनीनु दर्शन पण सत्वर थशे

१ जलभेद उपर चार टीकाओ प्राप्त थई छे तेमां प्रथम श्रीकल्याणरायजीनी छे उक्त टीकानी एक प्रति तो श्रीहरिरायजीना निज श्रीहस्ताक्षरमां लखेली छे आ टीकाना मुद्रणमा मुख्य आधार तेनो ज लीधो छे परन्तु अन्य प्रतिओ पण वारंवार मुद्रणमां उपयोगी थई पडी हती नीचे जणावेली प्रतिओने आधारे आ टीकानु मुद्रण थयु छे १ श्रीहरिरायजीना श्रीहस्ताक्षरनी, २ नडपुरस्थ ब्राह्मण वैष्णव तापीबाईनी, ३ पंडित गट्टूलालजीनी ४ श्रीजीवनलालजी महाराजनी, ५ प गट्टूलालजीनी नूतन, ६ प गट्टूलालजीनी प्राचीन, ७ प गट्टूलालसंग्रहस्थ मूल श्रीपीतांबरजीनी प्राचीन आ सप्त पुस्तकोने आधारे आ टीकानु शोधन करी मुद्रण कर्युं छे टीकाकार श्रीकल्याणरायजी श्रीगुसांईजीना पौत्र थाय अने श्रीहरिरायजीना पितृचरण थाय विशेष परिचय एओश्रीनो सेवाफलमा कराव्यो छे

२ द्वितीय टीका श्रीपुरुषोत्तमजी महाराजनी छे एओश्रीनो परिचय सेवाफलादिमां कराव्यो छे एओश्रीनी टीकानु मुद्रण नीचे जणावेली प्रतओना आधारे थयु छे १ शास्त्री भाई नारायणनी प्राचीन शुद्ध, २ प गट्टूलालजीनी नूतन, ३ प गट्टूलालजीनी नूतन मुद्रित ४ प गट्टूलालजीनी प्राचीन शुद्ध, ५ श्रीमद्गोस्वामि श्रीजीवनलालजीनी नूतन शुद्ध, ६ स्तम्भतीर्थस्थ शास्त्री भद्रशंकरनी प्राय आ सर्व पुस्तको शुद्ध छे

३ तृतीय टीका अमे श्रीवल्लभ श्रीगोकुलनाथजीना नामथी मुद्रित करी छे, परन्तु ▪ टीका श्रीव ल्लभनी छे एम कहेवामां अमारी कल्पना विना अन्य प्रमाण नथी अमारी कल्पनानो आधार आ छे आ टीका अमने हरीच्छाथी श्रीनाथद्वारादि अमे गया हता त्यां प्राप्त थई ए प्रति उपर नाम नथी नाम बाजु उपर 'जल टी गो' आटलु प्रत्येक पत्र उपर लख्यु छे संवत् १७५८ मा लखेली छे परंपरा एम छे के श्रीगोकुलनाथजीए जलभेदनी टीका करी छे आ टीकानी भाषा तथा आरंभ तथा अन्तना मंगलाचरणना श्लोको श्रीगोकुलनाथजीनी निरोधलक्षण तथा सेवाफलनी टीकाओना सदृश छे 'अग्नि, शब्दनो अर्थ श्रीकल्याणरायजीए श्रीमद्वल्लभाचार्यजीपरत्वे घटाव्यो, ते संबन्धमा संप्रदायमां महान् ऊहापोह थयो हतो एम श्रीहरिरायजीना 'पूर्णा भगवदीया' ए श्लोकना स्वतंत्र लेखथी मालूम पडे छे आ टीकामां तेज तात्पर्य रागद्वेषथी मुक्त थई स्वीकार्युं छे श्रीगोकुलनाथजी निज शिष्य श्रीकल्याणरायजी तथा श्रीहरिरायजीनु मत अयुक्त नथी ए दर्शावे छे, छतां 'अग्नि' शब्दनो रुद्र' अर्थ करनार टीका कार प्रति समभाव राखे छे 'अग्नि नो अर्थ रुद्र छे एम कथनार टीकाकार जो श्रीद्वारकेशजी–तृतीय लालजी श्रीबालकृष्णजीना ज्येष्ठ पुत्र होय तो उपर जणावेलु अनुमान सर्वथा असंभवित नथी लागतु

४ चतुर्थ टीका कोनी करेली ए पण संशयग्रस्त छे अमारी पासे भक्तिवर्धिनीनी एक टीका छे, तेनु मंगलाचरण अने अत्र मुद्रित टीकानु मंगलाचरण वाचता उभयनु ऐककर्तृत्व स्पष्ट स्फुरे छे उक्त

---

१ श्लथन्स्वेदबिन्दुप्रथितमुखकमलस्तामवष्टभ्य जातो निष्पन्द भ्रान्तियुक्तो मलयजपवनासेवित पुष्पतल्पे ।
श्रीराधावक्त्रपद्माकुलमधुविरल पानघूर्णायमानोद्रिक्त स्नेहाद्दृष्टि प्रतिफलतु दृशो श्रीमदेव व्रजेश ॥ १ ॥

भक्तिवर्धिनीनी टीकानी ■ प्रति अमारी पासे छे, तेमां एक उपर श्रीबालकृष्णजीकृत टीका एम छपेलु होवाथी अमे 'श्रीबालकृष्णकृत' आ टीका छे एम कल्प्यु छे परन्तु तेज पुस्तकनी अन्य प्रति उपर श्रीद्वारकेशकृतटीका एम छपेलु छे जो एम ज होय तो आ टीका श्रीद्वारकेशकृत मानवी उचित छे. श्रीद्वारकेशजीनी बालबोधकृष्णाश्रयादि उपर करेली टीकाओनु दर्शन आपणने थाय छे श्रीपुरुषोत्तमजी पण आ टीकाकार श्रीद्वारकेशजीना मतनो उपन्यास बालबोधादिमां करे छे अत्र मुद्रित करेली जलभेदनी तृतीय टीकाना कर्ता–श्रीगोकुलनाथजीने आ टीकाकारनी खबर छे अग्नि शब्दनो अर्थ रुद्र आज टीकाकार करेछे आ टीका पण आथी बहु प्राचीन ठरे छे आ टीकानी एक ज प्रति पंडित गट्टूलालना संग्रहमांथी प्राप्त थई हती, आ प्रति अनेक स्थले त्रुटित, संदिग्ध अने अशुद्ध हती बहु प्रयासथी आ टीका अमे शोधी छे, छतां एमां स्खलनो अमे न ज कर्यां होय तो प्रभुकृपा ज समजवी

५ 'पूर्णा भगवदीया' ए श्लोक उपर निजपितृचरण श्रीकल्याणरायजीनी टीका मुद्रित नथी ए दर्शाववानो काइक रागयुक्त प्रयत्न श्रीहरिरायजीए अत्र कर्यो छे आनी पण प्रति प्राप्त थई छे एक प. गट्टूलालनी, द्वितीय यात्रामांथी, अने तृतीय कच्छमांथी आ परिशिष्ट प्रथम छे

६ 'पूर्णा भगवदीया' उपर कोइनो श्रीश–प्रदेश श्रीमाधवभट्टनो स्वतन्त्र लेख छे आ लेख श्रीबालकृष्णजीनी श्रीमथुरेशकनी टीकाना पुस्तकने अन्ते लखेलो हतो आ लेख युक्त वा अयुक्त छे वा आचार्यो साथ प्रकाश करे छे के नहि ते चर्चामां नहि उतरतां एटलु तो कहेवु के ए वाचवामां विनोद छे आ पुस्तक प. गट्टूलालनु छे आ परिशिष्ट द्वितीय छे

७ पद्यपद्यनी टीका प्रथम श्रीहरिरायजीकृत छे आ टीकानु मुद्रण त्रण पुस्तकना आधारे कर्युं छे एक श्रीजीवनलालजी महाराजनु अने अन्य द्वय प. गट्टूलालजीना संग्रहना

८ पद्यपद्यनी द्वितीय टीका श्रीपुरुषोत्तमजीकृत छे आ टीकानु मुद्रण बे पुस्तकना आधारे थयु छे प्रथम प. गट्टूलालजीनु, अने द्वितीय भगवद्धर्मपरायण प. बालमुकुन्दशर्मानु

९ सेवाफलनी अमुद्रित त्रण टीकाओ छे आ टीकाओ अमने यात्रामां प्राप्त थई छे प्रत्येकनी एक एक प्रति मळी हती आ टीकाओना कर्ताओना नाम अमने अज्ञात छे आ सर्व टीकाओ प्राचीन छे.

१० जलभेद ग्रन्थ तैत्तिरीयसंहिताना मन्त्र उपरथी सूचित थयलो छे एमा जलदृष्टान्तथी वक्ताना गुण–भावनु निरूपण छे डॉ. राजेन्द्रलालमित्र कहे छे तेम श्रोताओना जलोपचारनु निरूपण नथी पण पद्यमां श्रोताना गुणभावनु निरूपण छे

११ जलभेदनी श्रीकल्याणरायजीनी टीकानी प्रति धीरजलाल काशीनाथ पंड्याए करी हती श्रीपुरुषोत्तमजीनी टीका तथा 'पूर्णा भगवदीया' उपरनो श्रीहरिरायजीनो लेख, तथा पद्यपद्यनी बन्ने टीका वहेचरदास मगनलाल शाहे प्रेसमाटे लखी आपी हती श्रीवल्लभनी टीका शास्त्री कल्याणजीए लखी आपी हती अने श्रीबालकृष्णकृत टीका तथा 'पूर्णा भगवदीया' नो द्वितीय स्वतन्त्र लेख शास्त्री भद्रशंकर अपशंकरे लखी आप्यो हतो आ सर्वेनु निरपेक्ष साहाय्य स्तुत्य छे ए सर्वेनो उपकार स्वीकारीए छीए

पुस्तक संग्रहमां पंडित गट्टूलालजीनी संस्थानो उपकार सर्वथा अविस्मरणीय छे तदुपरान्त प. बालमुकुन्दशर्मा, प. गोकुलदासजी, शास्त्री भद्रशंकर, नडियादस्थ वैष्णवतापीबाई ■ सर्वेनु साहाय्य विस्मरणीय नथी

आश्विन शुक्ल सप्तमी }
१९७५ }

मूलचन्द्र तेलीवाला.
घेलाभाई सांकळीया.

कूप्याभ्यः स्वाहा कूल्याभ्यः स्वाहा विकर्याभ्यः स्वाहाऽवट्याभ्यः स्वाहा खन्याभ्यः स्वाहा ह्रद्याभ्यः स्वाहा सूद्याभ्यः स्वाहा सरस्याभ्यः स्वाहा वैशन्तीभ्यः स्वाहा पल्वल्याभ्यः स्वाहा वर्ष्याभ्यः स्वाहाऽवर्ष्याभ्यः स्वाहा ह्रादुनीभ्यः स्वाहा पृष्वाभ्यः स्वाहा स्यन्दमानाभ्यः स्वाहा स्थावराभ्यः स्वाहा नादेयीभ्यः स्वाहा सैन्धवीभ्यः स्वाहा समुद्रियाभ्यः स्वाहा सर्वाभ्यः स्वाहा ॥ १२ ॥

## जलभेदः ।

नमस्कृत्य हरिं वक्ष्ये तद्गुणानां विभेदकान् ।<br>
भावान् विंशतिधा भिन्नान् सर्वसन्देहवारकान् ॥ १ ॥<br>
गुणभेदास्तु तावन्तो यावन्तो हि जले मताः ।<br>
गायकाः कूपसङ्काशा गन्धर्वा इति विश्रुताः ॥ २ ॥<br>
कूपभेदास्तु यावन्तस्तावन्तस्तेपि सम्मताः ।<br>
कुल्याः पौराणिकाः प्रोक्ताः पारम्पर्ययुता भुवि ॥ ३ ॥<br>
क्षेत्रप्रविष्टास्ते चापि संसारोत्पत्तिहेतवः ।<br>
वेश्यादिसहिता मत्ता गायका गर्तसंज्ञिताः ॥ ४ ॥<br>
जलार्थमेव गर्तास्तु नीचा गानोपजीविनः ।<br>
ह्रदास्तु पण्डिताः प्रोक्ता भगवच्छास्त्रतत्पराः ॥ ५ ॥<br>
सन्देहवारकास्तत्र सूदा गंभीरमानसाः ।<br>
सरःकमलसम्पूर्णाः प्रेमयुक्तास्तथा बुधाः ॥ ६ ॥<br>
अल्पश्रुताः प्रेमयुक्ता वेशन्ताः परिकीर्तिताः ।<br>
कर्मशुद्धाः पल्वलानि तथाल्पश्रुतिभक्तयः ॥ ७ ॥<br>
योगध्यानादिसंयुक्ता गुणा वर्ष्याः प्रकीर्तिताः ।<br>
तपोज्ञानादिभावेन स्वेदजास्तु प्रकीर्तिताः ॥ ८ ॥<br>
अलौकिकेन ज्ञानेन ये तु प्रोक्ता हरेर्गुणाः ।<br>
कादाचित्काः शब्दगम्याः पतच्छब्दाः प्रकीर्तिताः ॥ ९ ॥<br>
देवाद्युपासनोद्भूताः पृष्वा भूमेरिवोद्गताः ।<br>
साधनादिप्रकारेण नवधा भक्तिमार्गतः ॥ १० ॥<br>
प्रेमपूर्त्या स्फुरद्धर्माः स्यन्दमानाः प्रकीर्तिताः ।<br>
यादृशास्तादृशाः प्रोक्ता वृद्धिक्षयविवर्जिताः ॥ ११ ॥<br>
स्थावरास्ते समाख्याता मर्यादैकप्रतिष्ठिताः ।<br>
अनेकजन्मसंसिद्धा जन्मप्रभृति सर्वदा ॥ १२ ॥

सङ्गादिगुणदोषाभ्यां वृद्धिक्षययुता भुवि ।
निरन्तरोद्गमयुता नद्यस्ते परिकीर्तिताः ॥ १३ ॥
एतादृशाः स्वतश्चाश्चेत् सिन्धवः परिकीर्तिताः ।
पूर्णा भगवदीया ये शेषव्यासाग्निमारुताः ॥ १४ ॥
जडनारदमैत्राद्यास्ते समुद्राः प्रकीर्तिताः ।
लोकवेदगुणैर्मिश्रभावेनैके हरेर्गुणान् ॥ १५ ॥
वर्णयन्ति समुद्रास्ते क्षाराद्याः षट् प्रकीर्तिताः ।
गुणातीततया शुद्धान् सच्चिदानन्दरूपिणः ॥ १६ ॥
सर्वानेव गुणान्विष्णोर्वर्णयन्ति विचक्षणाः ।
तेऽमृतोदाः समाख्यातास्तद्वाक्पानं सुदुर्लभम् ॥ १७ ॥
तादृशानां क्वचिद्वाक्यं दूतानामिव वर्णितम् ।
अजामिलाकर्णनवद्बिन्दुपानं प्रकीर्तितम् ॥ १८ ॥
रागाज्ञानादिभावानां सर्वथा नाशनं यदा ।
तदा लेहनमित्युक्तं स्वानन्दोद्गमकारणम् ॥ १९ ॥
उद्धृतोदकवत्सर्वे पतितोदकवत्तथा ।
उक्तातिरिक्तवाक्यानि फलं चापि तथा ततः ॥ २० ॥
इति जीवेन्द्रियगता नानाभावं गता भुवि ।
रूपतः फलतश्चैव गुणा विष्णोर्निरूपिताः ॥ २१ ॥

इति श्रीमद्वल्लभाचार्यप्रकटितो जलभेदः समाप्तः ।

## पञ्चपद्यानि ।

श्रीकृष्णरसविक्षिप्तमानसा रतिवर्जिताः ।
अनिर्वृता लोकवेदे मुख्यास्ते श्रवणोत्सुकाः ॥ १ ॥
विक्लिन्नमनसो ये तु भगवत्स्मृतिविह्वलाः ।
अर्थैकनिष्ठास्ते चापि मध्यमाः श्रवणोत्सुकाः ॥ २ ॥
निःसन्दिग्धं कृष्णतत्त्वं सर्वभावेन ये विदुः ।
ते त्वावेशात्तु विकला निरोधाद्वा न चान्यथा ॥ ३ ॥
पूर्णभावेन पूर्णार्थाः कदाचिन्न तु सर्वदा ।
अन्यासक्तास्तु ये केचिदधमाः परिकीर्तिताः ॥ ४ ॥
अनन्यमनसो मर्त्या उत्तमाः श्रवणादिषु ।
देशकालद्रव्यकर्तृमन्त्रकर्मप्रकारतः ॥ ५ ॥

इति श्रीमद्वल्लभाचार्यविरचितानि पञ्चपद्यानि ।

श्रीकृष्णाय नमः ।

# जलभेदः ।

## श्रीकल्याणरायविरचितविवृतिसमेतः ।

भावितं विविधैर्भावैः प्रेष्ठभावितया मुहुः । भावये राधया कृष्णं भवितुं भावभावुकः ॥ १ ॥
यद्वाक्पीयूपभावानां भावनाद्भवो भवः । भावये तान्निजाचार्यपदो भावोपलब्धये ॥ २ ॥

श्रीकृष्णे केवलभावेनापि 'केवलेन हि भावेने'ति वाक्यात् तत्प्राप्तेः 'नैष्कर्म्यमप्यच्युतभाववर्जित'मित्यादिभिर्भावहीनस्य ज्ञानादेरप्यसमर्थत्वात्स्नेहभोजनमिव भावहीनं सर्वमिति श्रीवल्लभाचार्यचरणाः स्वीयानां भावपोषार्थं कृपया भावनिरूपणं प्रतिजानते नमस्कृत्येति ।

**नमस्कृत्य हरिं वक्ष्ये तद्गुणानां विभेदकान् ।**
**भावान् विंशतिधा भिन्नान् सर्वसन्देहवारकान् ॥ १ ॥**

नमसो गतिसंज्ञकत्वात् कुगतिप्रादय इति समासादत्र ल्यप् विसर्गस्य सकारो 'नमस्पुरसोर्गत्यो'रिति । 'यो भावान् भक्तमाहात्म्यं ज्ञापयित्वोद्धवादिषु । अहरत्सर्वदुःखानि वन्दितोमीष्टदोस्तु स' इत्याशयेनाहुः **हरिं नमस्कृत्येति** । भगवति नमनातिरिक्तस्य कर्तुमशक्यत्वात् । वक्ष्य इति । निरूपिता भावाः प्रथमत आत्मने फलन्तीत्यात्मनेपदम् । **तद्गुणानां विभेदकानिति** । ते प्रसिद्धाश्च ते गुणाः सत्वरजस्तमांसि तेषां **विभेदकान्** निवर्तकानित्यर्थः । यद्वा । भगवतो ये गुणा धर्मास्तेषां निवर्तकान् । भगवतो भक्तार्थं सर्वसमत्वादेस्त्यागात् । 'ये भजन्ती'ति वाक्यात् । यद्वा । तेषां जीवानां गुणा धर्मास्तेषां वैलक्षण्यसम्पादकानित्यर्थः । अथवा भगवतो ये धर्मास्तानानीयात्र दायकानित्यर्थः । **भावान् विंशतिधा भिन्नानिति** । भावशब्दस्यानेकार्थत्वेप्यत्र स्नेहस्तज्जन्याश्चावस्थाविशेषा भावा उच्यन्ते । 'रतिर्देवादिविषया भाव इत्यभिधीयते' इत्यादिभिः स्नेहाभिधानात् । गुणभेदैः कृत्वा विंशतिप्रकारैर्भिन्नान् । **सर्वसन्देहवारकानिति** । विधेयविशेषणमेतत् । भगवद्भजने सर्वेषां साधनानां स्वरूपतः फलतश्च ये सन्देहास्तन्निवारकान् । यद्वा । भावैर्भगवति स्फुरिते सर्वे सन्देहाः स्वत एव निवर्त्स्यन्तीत्यर्थः ॥ १ ॥

भावानां स्वत एकस्वरूपत्वेपि गुणभेदैरेव भेदाद्भावभेदकान् गुणभेदानेवाहुः गुणेति ।

**गुणभेदास्तु तावन्तो यावन्तो हि जले मताः ।**
**गायकाः कूपसङ्काशा गन्धर्वा इति विश्रुताः ॥ २ ॥**

जले यावन्तो भेदा वेदेन सम्मता ज्ञाता वा तावन्तो गुणभेदास्तथेत्यर्थः । वेदोक्त-

जलभेदृष्टान्तकरणाद्भावानां शुद्धत्वालौकिकत्वतापहारकत्वशोधकत्वाप्यायकत्वानि ध्वनितानि । अत्र 'कूप्याभ्यः स्वाहे'त्यारभ्य 'सर्वाभ्यः स्वाहे'त्यन्ता तैत्तिरीयश्रुतिरनुसन्धेया ।

तत्र प्रथमं गानप्रियत्वाद्गोविन्दस्य गायकानां भावमाहुः **गायका** इति । **गन्धर्वा** इति प्रसिद्धाः गाननिपुणाः कूपतुल्यास्तेषां भावः तज्जलतुल्य इत्यर्थः । यथा कूपजलं जाड्यकाले कोष्णत्वाज्जाड्यनिवर्तकमुष्णकाले शीतलत्वात्तापनिवर्तकं व्यवह्रियमाणं वर्धते, समीचीनं च भवति, तथैतेषां भावोतिजाड्ये पुंसि जाड्यनिवर्तकः, संसारतप्ते तापनिवर्तको गीयमानो वर्धते, समीचीनश्च भवति । यथा रज्वादिभिः कूपजलं गृह्यते तथा गानद्वारैवैतेषां भावो ग्राह्यः ॥ २ ॥

ननु गायकाः सर्वे तुल्या एव नेत्याहुः कूपभेदास्त्विति ।

**कूपभेदास्तु यावन्तस्तावन्तस्तेपि सम्मताः ।**

**कुल्याः पौराणिकाः प्रोक्ताः पारम्पर्ययुता भुवि ॥ ३ ॥**

यथा केचित् कूपाः स्वादुपरिणामसुखकारिजलाः, केचिदमिष्टजलाः, केचित् क्षारजलाः, तिक्तजलाः, परिणामदुःखजलाश्च, तथा गायका अपि पुरुषोत्तमतद्विभूतिगुणावतारांशादिलीलाभेदेन भगवन्तं गायन्तः सत्त्वगुणादिभिरुपलक्षिताश्चाकामा मोक्षकामाः स्वर्गकामा लौकिककामाश्चेति बहुधा इति पूर्वोक्तकूपविशेषैस्तुल्या इति तेषां भावस्तज्जलतुल्य इत्यर्थः । अत एवोक्तं कपिलदेवैर्देवहूतिं प्रति 'भक्तियोगो बहुविधो मार्गैर्भामिनि भाव्यते । स्वभावगुणमार्गेण पुंसां भावो विभिद्यते । अभिसन्धाय यो हिंसां दम्भमात्सर्यमेव च । संरम्भी भिन्नदृग्भावं मयि कुर्यात् स तामसः । विषयानभिसन्धाय यश ऐश्वर्यमेव वा । अर्चादावर्चयेद्यो मां पृथग्भावः स राजसः । कर्मनिर्हारमुद्दिश्य परस्मिन् वा तदर्पणम् । यजेद्यष्टव्यमिति वा पृथग्भावः स सात्त्विकः । मद्गुणश्रुतिमात्रेण मयि सर्वगुहाशये । मनोगतिरविच्छिन्ना यथा गङ्गाम्भसोम्बुधौ । लक्षणं भक्तियोगस्य निर्गुणस्याप्युदाहृतम् । अहैतुक्यप्रतिहता या भक्तिः पुरुषोत्तमे ।' इत्यादि । अत एव स्वभावभूतानां गुणानां मार्गेण वृत्तिभेदेन पुंसामभिप्रायो भिद्यते इति फलसङ्कल्पभेदाद्भक्तिभेद इति गुणानां मिश्रणेन तामसादिभक्तिषु त्रयस्त्रयः प्रकारा इति श्रवणादिषु प्रत्येकं नवनव भेदा इति सगुणा भक्तिरेकाशीतिप्रकारा, निर्गुणा त्वेकविधैवेति द्व्यशीतिप्रकारा भक्तिः प्रथतेतराम् । तदेव श्रीमदस्मत्प्रभुचरणैर्भक्तिहंसे निरूपितम् । 'श्रवणादिनवकमप्यधिकारिभेदेन क्रियमाणं सत्कर्मज्ञानोपासनाभक्तिमार्गीयत्वेनानेकविधं भवती'ति । द्वितीयं भावमाहुः **कुल्याः पौराणिका** इति । **कुल्या** अल्पा कृत्रिमा सरित् । पुराणमधीयते विदन्ति वा पौराणिकाः पुराणेतिहासपाठकाः कृत्रिमाल्पनदीतुल्याः, तेषां भावस्तज्जलतुल्य इत्यर्थः । यथा भूमौ कुल्या जलाशयेन पारम्पर्ययुताः परम्परासम्बन्धवत्तया एतेपि भुवि पुराणार्थप्राप्तौ पारम्पर्ययुताः सद्गुरूपदेशादवगतपुराणार्थाः । सद्गुरूपदेशं विना

श्रीभागवतविष्णुपुराणादौ भाषात्रयासुरव्यामोहकलीलास्वरूपाज्ञाने सर्वमनर्थकं स्यात् । यथा प्रत्यहं यत्ने क्रियमाणे कुल्या प्रवहति, नान्यथा, तथा पुराणपाठ एव तेषां भावोदयो, नान्यदेति दृष्टान्तेन सूचितम् ॥ ३ ॥

**क्षेत्रप्रविष्टास्ते चापि संसारोत्पत्तिहेतवः ।**
**वेश्यादिसहिता मत्ता गायका गर्तसंज्ञिताः ॥ ४ ॥**

तृतीयं भावमाहुः **क्षेत्रप्रविष्टा** इति । च पुनस्ते पूर्वोक्ताः । 'क्षेत्रं पत्नी-शरीरयो'रिति कोशाद्देहकुटुम्बयोः पोषार्थं पुराणेतिहासपाठकाः स्वसंसारस्योत्पत्तिहेतवो भवन्तीत्यर्थः । कुल्याजलान्यपि क्षेत्रप्रविष्टानि सम्यक् सारस्यान्नस्योत्पत्तिहेतवो भवन्ति । न बहिरन्तःशुद्धिहेतुस्नानाचमनादौ हेतवस्तथैतेपि न स्वर्गापवर्गहेतवो भवन्ति । अपिशब्दात् क्षेत्रप्रविष्टा गायका अपि संसारहेतवो भवन्तीत्यर्थः । अत एवोक्तं भक्तिहंसे 'वृत्त्यर्थं चेत् कूपवल्लौकिक एवे'ति । गीतायां च 'ये यथा मां प्रपद्यन्त' इति । श्रीभागवते चोक्तम् । 'यस्त आशिष आशास्ते न स भृत्यः स वै वणिक् । आशासानो न वै भृत्यः स्वामिन्याशिष आत्मनः ॥ त्वत्पादुके अविरतं परि ये चरन्ति ध्यायन्त्यभद्रनशने शुचयो गृणन्ति । विन्दन्ति ते कमलनाभभवापवर्गमाशासते यदि त आशिष ईश नान्य'इति । चतुर्थं भावमाहुः **वेश्यादिसहिता** इति । आदिपदात् कुलटातत्संगिद्यूतादय उच्यन्ते । 'न तथास्य भवेन् मोहो बन्धश्चान्यप्रसङ्गतः । योषित्सङ्गाद्यथा पुंसो यथा तत्सङ्गिसङ्गत' इति कपिलदेववाक्यात् । एतादृशा गायका गर्ततुल्यास्तेषां भावस्तज्जलतुल्य इत्यर्थः । यदि विषयैर्बाध्यमाना अपि दुराचारा अपि समयभेदेनापि भगवन्तमेव भजेयुस्तदापि समीचीना भवेयुस्तदपि नास्तीत्याहुः **मत्ता** इति । अतः स्वस्वाम्यनुसन्धानरहिताः । नह्येते भीत्या माहात्म्यधिया वा कृष्णं गायन्ति, किन्तूत्तमस्वरगीतवशात् कदाचिदतो गर्ततुल्या एवेत्यर्थः । अतो नैषां भावस्य कूपकुल्याजलवदाप्यायकत्वादिगुणयोग इत्यर्थः । अमत्तास्तु कूपभेदेषु ज्ञेयाः ॥ ४ ॥

**जलार्थमेव गर्तास्तु नीचा गानोपजीविनः ।**
**ह्रदास्तु पण्डिताः प्रोक्ता भगवच्छास्त्रतत्पराः ॥ ५ ॥**

पञ्चमं भावमाहुः **जलार्थमेवेति** । प्रक्षालनोच्छिष्टजलप्रक्षेपार्थमेव ये गर्तास्तत्तुल्या नीचा गानोपजीविन इत्यर्थः । नीचत्वेन वाद्योत्कर्षाभावाद्गानोपजीवनेनान्तरोत्कर्षाभावादुच्छिष्टजलगर्ततुल्यत्वमेवैषां, तेनोच्छिष्टगर्तजलवत्तेषां भावो न सद्भिर्ग्राह्य इत्यर्थः । यद्वा । जलनिःसरणार्थं गर्ता इत्यर्थः । पौराणिकनिरूपणानन्तरं पुनर्यद्गायकनिरूपणं तदेतादृशानां पौराणिकानामेतद्गायकतुल्यत्वज्ञापनार्थम् । षष्ठं भावमाहुः **ह्रदास्त्विति** । तुशब्दः पण्डितप्रकरणबोधनार्थः । भगवच्छास्त्रं गीताभागवतादिकं तत्र तत्पराः । न तु मायावादादिमते । एतादृशाः पण्डिता ह्रदतुल्यास्तेषां भावो ह्रदजलतुल्य इत्यर्थः । यथा ह्रदजलमन्तःशी-

तलत्वादगाधत्वाच्च नातपेन पत्रादिभिश्च तापयितुं कलुषयितुं वा शक्यमेवमेषां भावोपि सांसारिकतापेन कुतर्कादिभिश्च न तापयितुं कलुषयितुं वा शक्य इति भावः ॥ ५ ॥

**सन्देहवारकास्तत्र सूदा गंभीरमानसाः ।**
**सरःकमलसम्पूर्णाः प्रेमयुक्तास्तथा बुधाः ॥ ६ ॥**

सप्तमं भावमाहुः सन्देहेति । भगवच्छास्त्रे सन्देहवारकाः गम्भीरं मानसं येषामित्यन्तर्निष्ठा एतादृशाः पण्डिताः । सुष्ठु उदकं येषां तादृशह्रदविशेषतुल्यास्तेषां भावस्तज्जलतुल्य इत्यर्थः । यथोक्तमोदकानां जलं मनःप्रसादहेतुरप्येवं भगवच्छास्त्रसन्देहवारकानामन्तर्निष्ठानां भावोपि मनःप्रसादहेतुरस्तीति भावः । वाप्यो वा सूदा उच्यन्ते । अष्टमं भावमाहुः सरःकमलसम्पूर्णा इति । भगवच्छास्त्रे संदेहवारकाः अन्तर्निष्ठा वा ज्ञातारः प्रेमयुक्ताः सन्तः, सरःसंबन्धिकमलानि सम्पूर्णानि यासु तादृश्य आप एतत्तुल्यभावा इत्यर्थः । जलाशयं विहायात्र जलदृष्टान्तकरणादेतेषामपि भावतुल्यत्वं सूचितम् । यथा एतादृश्य आपः सकलेन्द्रियसुखहेतवः कमलसौरभभृङ्गसारसादिसाहित्यात् तथैतेषां भावा अपीति भावः ॥ ६ ॥

**अल्पश्रुताः प्रेमयुक्ता वेशन्ताः परिकीर्तिताः ।**
**कर्मशुद्धाः पल्वलानि तथाल्पश्रुतिभक्तयः ॥ ७ ॥**

नवमं भावमाहुः अल्पेति । अल्पं श्रुतमध्ययनं येषां ते प्रेमयुक्ताः सन्तो वेशन्तोऽल्पसरस्तत्तुल्यास्तेषां भावस्तज्जलतुल्य इत्यर्थः । दशमं भावमाहुः कर्मशुद्धा इति । कर्मभिः शुद्धाः, कर्माणि कृत्येश्वरे ये समर्पयन्ति तेषां कर्म चित्तशोधकं भवतीति कर्मशुद्धाः । 'यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत् । यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पण'मिति भगवद्वाक्यात् । एते पल्वलमल्पसरोविशेषस्तत्तुल्यास्तेषां भावस्तज्जलतुल्य इत्यर्थः । अल्पा श्रुतिः पुराणादिश्रवणं भक्तिर्येषाम्, अल्पश्रुत्या वा भक्तिर्येषामिति तेपि तथा, पल्वलजलतुल्या इत्यर्थः । यथा वेशन्तपल्वलयोरल्पतडागत्वात्तज्जलं पूर्वं निर्मलमपि वराहाद्यवगाहितं कलुषं भवति, तथा 'अग्निहोत्रं जुहुयात्' 'स्वर्गकामः अग्निष्टोमेन, स्वर्गकामो यजेते'त्यादिवाक्यात् सकामानामेव यागाद्यधिकारात् फलाश्रवणेपि विश्वजिद्यागेन फलकल्पनान्नेश्वरार्पणार्थं कर्म कर्तव्यम्, किन्तु फलार्थमेव, यागानधिकारिणामेव भक्त्याद्यधिकार इत्यादिभिः कर्मजडानामसदादैस्तेषामपि भावः कलुषो भवति । तेषां 'मत्कर्मपरमो भव, मदर्थमपि कर्माणि कुर्वन् सिद्धिमवाप्स्यसि, मन्मना भवे'त्यादिप्रमाणानामज्ञानादित्यर्थः । वेशन्तपल्वलयोर्लोके पर्यायत्वेपि 'वैशन्तीभ्यः स्वाहा, पल्वल्याभ्यः स्वाहे'ति श्रुत्या तयोर्जलयोर्भेदनिर्देशात् । स्वादुसौरभादितदभावाभ्यां वा भेदो ज्ञेयः ॥ ७ ॥

**योगध्यानादिसंयुक्ता गुणा वर्ष्याः प्रकीर्तिताः ।**
**तपोज्ञानादिभावेन स्वेदजास्तु प्रकीर्तिताः ॥ ८ ॥**

एकादशभावमाहुः योगध्यानादीति । योगोष्टाङ्गः, ध्यानं प्रादेशमात्रादेः,

ग्रन्थकी क्रमसंगति भी स्पष्ट हो जाती है. निरोधकी साधनावस्थाका निरूपण निरोधलक्षणमें अभिलषित है तथा निरोधकी फलावस्थाका निरूपण यहां सेवाफलमें. जैसे सेवाकी साधनावस्था सिद्धान्तमुक्तावली तथा सिद्धान्तरहस्य मे विवक्षित है और सेवाकी फलावस्था यहां सेवाफलमें.

विभिन्न व्याख्याकारोंके इस फलविचारके बारेमें इतने ज्यादा मतभेदका कारण एक मधुर कलह है. पुष्टिभक्तिमें भगवान्‌की संयोगानुभूति परमफल है कि विरहानुभूति. इस प्रश्नका उत्तर देते समय विभिन्न व्याख्याकार अपनी-अपनी भावरुचिके विवश उलझ जाते हैं. अतः सेवाफल ग्रन्थके अध्ययनसे पूर्व एतद्विषयक श्रीमहाप्रभु-श्रीप्रभुचरणके मन्तव्योंका अध्ययन उपकारक होगा.

तैत्तिरीयोपनिषद्‌में ब्रह्मको 'आनन्दमय' (२।५) कहा गया हैं और 'आनन्द' (३।६) भी. इसी तरह यहीं (२।७ मे)ब्रह्म को 'रस' भी कहा गया है—"रसो वै स..." ब्रह्मसूत्रके—"आनन्दमयोऽभ्यासात्" सूत्रमें दो बातें निर्धारित की गयी हैं. एक तो 'आनन्द' पदके साथ 'मय (ट्)' प्रत्यय प्रचुरताके अर्थमें प्रयुक्त हुआ है अतः 'आनन्दमय' का अर्थ होता है: प्रचुर आनन्दरूप. दूसरे 'आनन्दमय' शब्द परमात्माका वाचक है. इन सारी बातोंको लक्ष्यगत करनेपर दो प्रश्न उठते हैं :

१) क्या 'आनन्द' और 'आनन्दमय' शब्द पर्यायवाची होनेपर भी अर्थछायाके भेदके कारण ब्रह्मके किन्हीं दो रूपोंका निरूपण करते हैं या नहीं ?

२) यदि करते हो तो "रसो वै सः" वचन द्वारा ब्रह्मके किस रूपको, क्या आनन्दरूपको अथवा आनन्दमयरूपको, 'रस' कहा जा रहा है ?

निःसंदेह कहा जा सकता कि श्रुतिका भार परमात्माकी रसरूपतापर अधिक है क्योंकि स्पष्टतया वहीं कहा गया है—"रसो वै स: रस ह्येवायं लब्ध्वा आनन्दी भवती."

इस विषयमें श्रीहरिरायचरणकी धारणा है कि परमात्माके बहिःप्रकट साकृति रूपको 'आनन्दमय' कहना चाहिये और भक्तके हृदयमें प्रकट होती परमात्माके प्रति स्नेहानुभूति या प्रीति को 'आनन्द' कहना चाहिये.

रसशास्त्रमें रति अर्थात् प्रीति को 'रस' एवम् 'स्थायिभाव' कहा जाता है. जिस व्यक्तिके बारेमें रति या प्रीति होती है उस व्यक्तिको रसशास्त्रमें 'आलम्बनविभाव' कहा जाता है. रसशास्त्रका प्रमुख विवेच्य विषय हमारे प्रमुख मनोभाव, उनके विषय, उद्दीपक, अनुभावक एवम् अंगभूत अस्थायी मनोभावो के स्वरूपोंका निर्धारण है. अतः रस अर्थात् स्थायी मनोभाव को रसशास्त्रमें धर्मी माना जाता है; और इन प्रीति भय क्रोध उत्साह निर्वेद जैसे मनोभावोंके विषय उद्दीपक आदि अन्य सभी अंगोंको धर्म माना जाता है.

तदनुसार श्रीहरिरायचरणकी धारणा है कि बहिःप्रकट परमात्माका रूप, क्योंकि भक्तके स्नेहमय स्थायी भावका ही आलम्बनविभावके रूपमें हृदयके बाहर प्राकट्य है अत, उसे

धर्मसहित धर्मी मानना चाहिये. इसके विपरीत भक्तके हृदयमे प्रकट स्थायीभाव, जिसकी स्पष्ट अनुभूति विरहदशामे ही सम्भव है, उसे केवलधर्मी मानना चाहिए. "एतावान्पर विशेषो यद् बहि प्रकट रूपं रसधर्मसहितम् 'आनन्दमय' शब्देनोच्यते, धर्मिमात्र केवल भाव रूपम् 'आनन्द' शब्देन इति" (प्रमुप्रादुर्भावविचार). अत. केवल धर्मीको उपनिषद्में 'रस' कहा गया है. श्रीहरिरायचरणके अनुसार 'आनन्द' और 'रस' पर्यायवाची शब्द हैं, और. 'आनन्दमय' का अर्थ होता है: रसधर्म-आलम्बनविभावसहित स्थायिभाव. 'आनन्दमय' और 'रस' पर्यायवाची नही है.

अणुभाष्यमे परन्तु भाष्यकार किञ्चित् भिन्न प्रकार दिखलाते हैं— "अग्रे 'रसो वै सः' इति वक्ष्यमाणत्वात् तस्य च स्थायिभावात्मकत्वात् तत्रैव आनन्दमयत्वाच्च" (अणुभा. ३।३।१५). यहा 'आनन्दमय' और 'रस' को पर्यायवाची माना गया है.

ब्रह्मको आनन्दरूप माना गया है— "आनन्दो ब्रह्मेति व्यजानात्". ब्रह्म अपरिच्छिन्न—अनन्त-पूर्ण आनन्द है, पर भक्तके हृदयमे जब उस परमात्माके लिए प्रीति प्रकट होती है तो उसके अनुभवका सुख,ब्रह्मकी केवल तत्त्वानुभूतिसे कही अधिक पूर्णतर—प्रचुर होनेके कारण, 'आनन्दमय' कहलाता है अत भाष्यकारके मनमे 'रस' का पर्यायवाची शब्द 'आनन्दमय' है तैत्तिरीयोपनिषद् (२।५) मे अतएव विज्ञानमयकोशके भीतर आनन्दमयकी उपस्थिति दिखलायी गयी है इस आनन्दमयकी आत्मा आनन्द है यह—"आनन्द आत्मा" (वही) कह कर-दिखलाया गया है

ऐसी स्थितिमे आनन्दको धर्मी मानना चाहिये कि आनन्दमयको ? यदि आनन्दको धर्मी मानते हैं तो आनन्दमय धर्म बनेगा और यदि आनन्दको धर्म मानते हैं तो आनन्दमयको धर्मी मानना पड़ेगा

हमने देखा कि रसशास्त्र प्रेमको धर्मी मानता है और प्रियतम आदिको धर्म क्योंकि रसशास्त्र भावविवेचना है और प्रेम एक भाव है. अत अपने पारिभाषिक अर्थमे प्रियतम रसशास्त्रके लिए धर्म बन जाता है क्योंकि प्रियतमके स्वरूप गुणधर्म या विभिन्न प्रकारो का विवेचन, रसशास्त्रको, प्रेमके जनक और प्रेमके आलम्बन-विषय के रूपमे अभीष्ट है—स्वतन्त्रतया नही. भागवतमे भगवान्से भिन्न किसी लौकिक चरित्रके रसात्मक वर्णनका कोई स्थान नही है. ऐसे ही ब्रह्मके शुष्क तात्त्विक विवेचनार्थ भी भागवत प्रस्तुत नही है भागवत भगवान्के रसात्मक रूप एवम् लीला के वर्णनार्थ प्रवृत्त हुयी है अतएव कभी रसशास्त्रीय परिभाषाओके सहारे भगवान्के स्वरूप एवम् लीला का वर्णन होता है तो कभी ब्रह्मशास्त्रीय परिभाषाओके सहारे भी. कभी भक्तोको भक्तिके अगके रूपमे भगवान्का वर्णन होता है, तो कभी भगवल्लीलाके अगके रूपमे भक्त और उनकी भगवद्भक्ति का वर्णन होता है कभी अतएव भक्तिको धर्मी मान कर तदंगभूत भगवान्का धर्मके रूपमे वर्णन होता है (यह रसशास्त्रीय विवेचनशैली है) और कभी भगवान्को धर्मी मान कर उनकी लीलाके अगभूत भक्ति और भक्तो का

धर्मरूपेण निरूपण होता है (यह ब्रह्मशास्त्रीय विवेचनशैली है). इनमेसे किसी एकतर परिभाषाके अनुसार विवेचनाका हठाग्रह सरस तो हो सकता है पर सर्वांगीण नही.

अतएव भागवतानुसारी भगवानके रसात्मक रूपके निरूपणमे दोनों वर्णनशैलियोंका यथायथ उपयोग अभीष्ट होता है. भक्तोंके प्रियतम भगवान्को कभी 'धर्मी' कहा जाता है और उनके स्वरूप गुण एवम् लीला के आकर्षणके कारण प्रकट होती प्रीतिको 'धर्म'.

सुबोधिनी (१।२९।१६) मे श्रीमहाप्रभुने यह समझाया है: "स्नेह एक विलक्षण पदार्थ है. स्नेहके आधार और विषय दोनो ही भगवान् ही होते हैं जितना-जितना कोई भगवान्के निकट पहुचता जाता है, उतना उसमे भगवानके ज्ञान ऐश्वर्य आदि गुणोंका संक्रमण भासित होने लगता है, जैसे अग्निके निकट स्थित वस्तुओमे उष्णता संक्रान्त होती है. इसी तरह जितनी जितनी निकटता भगवानके साथ हमारी बढती जाती है, उतनी-उतनी मात्रामे भगवद्मे प्रीति भी हमारे भीतर बढती चली जाती है". प्रीति भगवानका आत्मरतिरूप धर्म है, पर भगवानके निकट होनेपर वह हमारे भीतर भी प्रकट होने लगता है अतएव श्रीमहाप्रभु कहते है—"प्रीतिस्तु भगवद्धर्मः" (सुबो. २।२।७). यह ब्रह्मशास्त्रीय विवेचनशैली है.

प्रेम, प्रियतमके कारण, प्रेमीके हृदयमे प्रकट होता है प्रेमके अति गाढ होनेपर, प्रियतमकी अनुपस्थितिमे भी आलविलभ्रमन्यायसे, उस प्रेमके कारण प्रियतम भी कभी प्रकट हो सकता है प्रियतमके प्रकट होनेके रूपमे प्रेम धर्म तथा प्रियतम धर्मी माना जाता है. पर प्रगाढ अवस्थामे प्रेमके कारण प्रियतमके प्रकट होनेपर, प्रेम धर्मी और प्रियतम धर्म बन जाता है. अतः प्रेम और प्रियतम का भेद बडा लचीला है—"विरहभावे तु ज्ञानादिसर्वतिरोधानेन अग्रिमरसानुभवो न भविष्यतीति स्वयमेव (आलम्बनविभाव एव[1]) तदनुभवात्मको भवतीति ज्ञापनाय विज्ञानरूपत्वमुच्यते तदनुभवविषय आनन्दमय इति तत्स्वरूपमुच्यते. तत्र निरुपधिप्रीतिरेव मुख्या नान्यदिति ज्ञापनाय प्रियस्य प्राधान्यमुच्यते. स्थायिभावस्यैव रसत्वादात्मत्वमुच्यते. यत ततएव (स्थायिभावादेव[1]) विभावादि विविधभावोत्पत्तिः" (अणुभा. ३।३।११) प्रेम ही जब प्रगाढ बन कर प्रियतमके रूपमे बाहर प्रकट हो जाता है तो वहि प्रकट रूपको 'आनन्दमय' कहा जाता है और अन्तःस्थित प्रेमको 'आनन्द'. अन्यथा प्रियतम भगवान् आनन्द है और भगवत्प्रेम आनन्दमय.

अणुभाष्य (३।३।१०) मे यह कहा गया है कि जैसे तन्तुओके आतान-वितान बुने जानेपर जो पट प्रकट होता है वह तन्तुओसे भिन्न नही होता, इसी तरह आलम्बन विभाव (स्वयम् भगवान्) उद्दीपन विभाव (वेणुनाद आदि) अनुभाव (भ्रूभंगादि) तथा सञ्चारिभाव (मान-दैन्यादि) के परस्पर आतानवितानमे जिस स्थायिभाव (भगवत्प्रीति) का प्रारटय होता है वह स्वयम् भगवान्से भिन्न नही होता. अतः आनन्द और आनन्दमय का भेद वस्तुगत न होकर विवक्षागत होता है

---

१ कोष्ठान्तर्गत शब्द लिपिकर्ता के हैं

अवतारकालमे भगवान् अपनी लीलाओके द्वारा भक्तोके हृदयमे अनेक प्रकारके स्नेह प्रकट करते है. ऐसे स्नेही भक्त जब भगवद्विरहमे भगवान्के गुणगानमे तल्लीन हो जाते है तब हृदयस्थित स्नेह भगवद्विषयक विविध मनोरथोके साचेमे ढलकर स्वयम् भगवान् एवम् उनकी लीलाओ का रूप धारण कर लेता है. अनवतारकालमें इसी तरह सेव्य-स्वरूप सेवाकर्ताके हृदयमे स्नेह प्रकट करते है. यह स्नेह भगवत्कथाके श्रवण–कीर्तन–कालमें भक्तके हृदयमें भगवत्स्वरूपानुभूतिका रूप भी धारण कर लेता है.

तामस-प्रमेय-प्रकरणकी सुबोधिनीमे अतएव भगवान्का स्वरूप 'नटवरवपु'के रूपमे वर्णित हुआ है :

"रसानुभूतिके दो प्रकार सम्भव है प्रथम प्रकार होता है जहा प्रेम (स्थायिभाव-धर्मी) और प्रियतम (आलम्बनविभाव-धर्म) दोनोकी अनुभूति हो द्वितीय प्रकार होता है : प्रियतम (आलम्बनविभाव-धर्म) अनुपस्थित हो, पर प्रेम (स्थायिभाव धर्मी) की अनुभूति हो रही हो नाट्यमे, द्वितीय प्रकारसे, केवल रति या प्रेम को ही वास्तविक अनुभूति होती है. प्रियतम–आलम्बनविभावके रूपका तो केवल नाटन ही होता है. साक्षात् उपस्थिति नही. सयोगमें आलम्बनविभाव और स्थायिभाव दोनो ही उपस्थित रहते हैं. नेत्रोके समक्ष बाहर आलम्बनविभावरूप भगवान् उपस्थित होते है और हृदयके भीतर स्थायिभावरूप भगवद्रति भी अवस्थित होती है सयोग-लीलामे अतएव 'वर' की तरह प्रत्यग्रभोग माना जाता है; और विप्रयोगलीलामे गाढ स्नेहवश 'आसक्तिभ्रम'की तरह अनुभूत होती भगवदुपस्थिति 'नट' की तरह केवल नाटन मात्र है अत नटवत् और वरवत् लीला करनेवाले भगवान्के स्वरूपका 'नटवरवपु' कहा जाता है क्योकि शृगाररसके अनुसार प्रत्यग्र-साक्षात् सम्भोग जैसे वर-पतिका कार्य है, वैसे ही नाट्यमे सम्भोगका नाटन नट-अभिनेताका कार्य होता है भगवान् एककालावच्छेदेन उभयविधकार्य सम्पन्न करते है बाह्यमे प्रकट होकर रसानुभव प्रदान करनेका, तथा हृदयमे तीव्र आसक्तिवश प्रकट होती अनुभूतिमे रसाभिनय करनेका भी

ज्ञानियोद्वारा उपासनार्थ कल्पित रूप हृदयमे अनुभवसुख प्रदान कर सकता है पर भक्तोके लिए तो उनके द्वारा भावित रूपको धारण कर भगवान् बाहर भी प्रकट होते है सभी इन्द्रियोसे अनुभूत होनेका सुख भक्तको प्रदान करते है इस बहिःप्रकट भावित रूपको मायिक कल्पित, या देहदेहिभावन्यायसे परमात्माके वास्तविक स्वरूपको आवृत करनेवाला कोई भिन्न रूप नही माना जा सकता है यह भावित-बहिःप्रकट रूप उतना ही पारमार्थिक होता है जितने कि स्वयम् परमात्मा" (सुबो १०।१२।१५)।

इस प्रसगमे रसशास्त्रीय रीतिके अनुसार निरूपण किया गया है अतएव भगवद्रतिको तुलनामे भगवान्को धर्मरूपमे वर्णित किया गया है फिरभी लक्ष्यमे रखने लायक बात यहा यह है कि वृन्दावनमे प्रत्यग्रभोक्ताके रूपमे, तथा व्रजकी गोपिकाओके हृदयमे वृन्दावन

की आन्तर लीलानुभूतिके दानद्वारा, रूप एवम् लीला या नाटक करते हुवे, अपना उभयविध (नटवत् और वरवत्) रूप भगवान्ने एककालावच्छेदेन प्रकट किया है भगवान् स्वयम्को बहि प्रकट न करे तो ज्ञानियो और भक्तोके सुखमे कोई तारतम्य नही रह जाता है. प्रत्युत भक्तोके लिए केवल हृदयमे भगवान्का अनुभूत होना तो एक दुःखकी बात बन जाती है ! (हृद्येव प्राकट्ये तु मनोमात्रभोग्यत्वम्. बहि प्राकट्ये सर्वेन्द्रियभोग्यत्वम्. एव सति चक्षुराद्यविषयत्वे प्रियपदार्थस्य मनोमात्रविषयत्व दुःखदमित्यनुभवसिद्धमतो भक्तार्थं तथेति नतु स भगवान् एव तथा आत्मभिन्नवपुषो मर्ता इत्यर्थः. सुबो टिप्प. १०।१८।५).

यदि आनन्दको स्थायिभावात्मक आत्मस्थानीय धर्मी माना जाये तो बहि प्रकट आनन्दमय स्वरूप अर्थात् आलम्बनविभावरूप वपु उस स्थायिभावसे भिन्न नही होता. इसी तरह यदि आनन्दको आलम्बनविभावरूप धर्म माना जाये तो भी प्रत्यग्भोक्ता 'वर' के रूपसे केवल-रसरूप आनन्दमय धर्मी 'नट' रूप भगवान् भिन्न नही होते.

"यत्रैकाग्रता तत्राविशेषात्" (४।१।११) ब्रह्मसूत्रके भाष्यमे यह कहा गया है कि "जिन भक्तोको आन्तर भगवदनुभूति होती है या जिन भक्तोको बाह्य भगवदनुभूति होती है उनके भाव या अनुभूयमान भगवत्स्वरूप मे किसी भी प्रकारका तारतम्य नहीं होता." आन्तर-सयोगमे भक्तहृदयस्थित भाव भगवदाकार ग्रहण कर लेता है, तथा बाह्यसयोगमे भगवान् भक्तके हृदयमे भावाकार ग्रहण करते चले जाते हैं दोनो ही तरह समानता है.

पुरुषोत्तमकी अनुभूतिसे पूर्व अनिवार्य सर्वात्मभाव, अतएव, वियोगकी तरह भक्त-भगवान्के सयोगमे भी स्वीकारा गया है. वेणुगीतकी सुबोधिनीमे सकल इन्द्रियोके भगवान्मे विनियोगको सर्वात्मभाव कहा गया है वाणीसे भगवान्के साथ सलाप, नयनोसे दर्शन, बाहुओसे भगवान्का आलिगन, हाथोसे सेवा, त्वचासे स्पर्श, रसनासे अधरामृतपान, कानोसे वेणुकूजनका श्रवण, नासिकासे भगवद्गन्धका आघ्राण, चरणोसे भगवान्के निकट गमन, अन्तःकरणसे भगवत्स्वरूपकी भावना, पायूपस्थेन्द्रियोसे रोमोद्गम और भोग को वेणुगीतमे इन्द्रियवानोका परमफल माना गया है सकल इन्द्रियोके भगवान्मे ऐसे विनियोगकी तुलनामे मुक्ति तो भक्तोको अपनी सर्वविध सम्पूर्ण निष्फलता ही प्रतीत होती है जैसे किसी नयनवानको सदा-सर्वदाके लिए अन्धकूपमे धकेल देना या उसे नयनोसे वञ्चित कर देना दोनोमे कोई विशेष अन्तर नहीं होता है आयतिक विषयोमे अनुरागके नष्ट होनेपर तथा सर्वात्मभावके सम्पन्न होनेपर भक्तको सकल इन्द्रियो द्वारा भगवत्स्वरूपानन्दकी अनुभूति मिलती है—"बाधकाना परित्यागे साधकाना न तद् भवेत्" (वेणुगीत सुबो कारिका)

इन कारिकाओमे सयोगकालीन सर्वात्मभावका वर्णन है श्रीप्रभुचरण उल्लिखित 'बाधक' का अर्थ प्रापञ्चिक विषयोमे अनुराग, तथा 'साधक' का अर्थ सर्वात्मभावपूर्वक भजन करते हैं सर्वभाव सिद्ध होनेपर ही भक्त सायुज्यमुक्ति (भगवान्मे लीन होने)से बच सकता है अर्थात प्रस्तुत सेवाफल विवरणमे विवक्षित प्रथमफल 'अलौकिक सामर्थ्य' के सिद्ध होनेपर भक्त, द्वितीयफल 'सायुज्य'से बच सकता है

तृतीयस्कन्ध-सुबोधिनीके एतद्विषयक विचारोंसे एकवाक्यता करनेपर सायुज्य बाद पुन नूतन अलौकिक देहकी प्राप्तिका भी एक प्रकार मान्य किया गया है अत अलौकिक सामर्थ्यके बाद सीधे सेवोपयोगिदेहकी प्राप्ति, अथवा सायुज्योपरान्त सेवोपयोगिदेहकी प्राप्ति, अथवा सायुज्य ही केवल, यों फलानुभूतिके अनेक प्रकार सम्भव हैं परन्तु यह निश्चित है कि इन्द्रियवानोंका मुख्य फल तो सर्वात्मभाव या अलौकिकसामर्थ्य ही है. अन्यथा तृतीयस्कन्धके— "हृतात्मनो हृतप्राणाश्च भक्तिरनिच्छतो गतिमण्वी प्रयुङ्क्ते" वचनमें निरूपित गौणफलरूप सायुज्य मिलता है. इन्द्रियादिसे रहित होकर भगवान्के दर्शन-स्पर्शन-श्रवणादिके सुखसे वञ्चित होना इन्द्रियवान् भक्तोंके लिए एक विडम्बना है!

भ्रमरगीतके "सर्वात्मभावोधिकृतो भवतीनामधोक्षजे" (१०।४७।२७) वचनमें विप्रयोग-कालीन सर्वात्मभावका वर्णन है और वेणुगीतमें संयोगकालीन.

यहां यह अवधेय है कि रसशास्त्रीय दृष्टिसे करुणविप्रयोग और शृंगारविप्रयोग में, एक महत्त्वपूर्ण अन्तर यही है कि जहां पुनर्मिलन निश्चित हो, वहां विप्रयोग शृंगाररसात्मक माना जाता है, पर जहां पुनर्मिलन असम्भव हो अथवा जन्मान्तरमें सम्भव हो तो ऐसा विप्रयोग शृंगाररस न रहकर करुणरस बन जाता है "यूनोरेकतरस्मिन् गतवति लोकान्तर पुनरलभ्ये विमनायते यदैकस्तदा भवेत्करुणविप्रलम्भाख्य" (साहित्यदर्पण ३।२०९) "शोकस्थायि-तया भिन्नो विप्रलम्भादय रस, विप्रलम्भे रति. स्थायी पुन सम्भोगहेतुक" (सा द ३।२२६)

परमफल संयोगको मानना चाहिये कि विप्रयोगको, इस विवादमें अतिवादी दृष्टिकोण अपनाने पर, या तो अधूरे शृंगारको महत्ता माननी पड़ती है या शृंगारविप्रयोग और करुण-विप्रयोग के मौलिक भेदकी उपेक्षा हो जाती है क्योंकि रसशास्त्रमें यह माना गया है कि विप्रयोगके बिना केवल संयोगानुभूतिमें वह चमत्कृति नही आती है. अतएव पूर्वरागोत्तर मानोत्तर और प्रवासोत्तर संयोगमें विशेष चमत्कृतिका हेतु पूर्वराग, मान या प्रवास जनित विप्रयोगको ही माना गया है—'न विना विप्रलम्भेन सम्भोग पुष्टिमश्नुते कषायिते हि वस्त्रादौ भूयान् रागो विवर्धते'

श्रीमहाप्रभु भी अतएव जैसे—"बाह्याभावे तु आन्तरस्य व्यर्थता" का विधान करते है वैसे ही—"आन्तर तु पर फलम्" भी स्वीकारते ही है श्रीप्रभुचरणने भी अतएव स्पष्ट शब्दोंमें इसका खुलासा— "स रसस्तु संयोगविप्रयोगाभ्यामेव पूर्णो भवत्यनुभूतो नैकतरेण' (अणु ४।२।१ ) यह कर दिया है

केवल विप्रयोग अथवा केवल संयोग को परमफल मानना भगवान्के 'नटवरवपु' रूपकी अस्वीकृति है विप्रयोगमें भक्तके हृदयमें भगवान्की आन्तर अनुभूति होती है नटवत्; और संयोगमें भक्तके नेत्र आदि इन्द्रियोंद्वारा भगवान्की बाहर अनुभूति होती है, वरवत्.श्रीमहा-प्रभु किन्तु केवल नटवत् या केवल वरवत् रूपको फल न मानकर 'नटवर वपु' के रूपमें भगवान्का—'इदमेवेन्द्रियवता फलम्' स्वीकारते हैं

लौकिक शृंगारमें विप्रयोगकालीन आन्तर संयोगकी अनुभूतिको आशावितवश पैदा होती केवल भ्रान्ति ही माना गया है क्योंकि नायक अथवा नायिका की अनुपस्थितिमें उनकी अनुभूति वास्तविक नहीं हो सकती है किसी भी देश अथवा काल में परन्तु सर्वव्यापी सनातन परमात्माका अनुपस्थित होना अकल्पनीय बात है. अनुभूत होते हों या नहीं पर, हृदयमें और हृदयके बाहर, सर्वत्र-सर्वदा भगवान् तो विद्यमान हैं ही. अतः भगवदनुभूतिपर भ्रान्तिकी परिभाषा लागू ही नहीं हो पाती है ।

भक्तिके घटक तत्त्व दो माने गये हैं एक माहात्म्यज्ञान और दूसरा सुदृढ़ सर्वतोधिक स्नेह. यह माहात्म्य भगवान्का ही हो सकता है कि ये बाहर अप्रकट होनेपर भी भक्तके हृदयमें भावात्मना प्रविष्ट होकर भक्तिको करुणरस होनेसे बचा लेते हैं. इसी तरह सुदृढ़ सर्वतोधिक स्नेहमें भी यह सामर्थ्य स्वीकारना पड़ता है कि उसके वशीभूत होकर भगवान्को भक्तके मनोरथोंके अनुरूप बाहर प्रकट होना पड़ता है

इस विषयमें श्रीप्रभुचरणकी यह उक्ति मननीय है कि— "भगवद्विरहस्य सर्वसाधारण-त्वेऽपि स्थायिभावात्मकरसरूपभगवत्प्रादुर्भावो यस्य हृदि भवति तस्यैव तदप्राप्तिजः तापः तदनन्तरं नियमतः तत्प्राप्तिश्च भवति" (अणु. ४।२।११).

भक्तिवर्धिनीमें भक्तिकी चार अवस्था स्वीकारी गयी हैं .

(१) बीजभाव

(२) प्रेम

(३) आसक्ति

(४) व्यसन

"भावैरङ्कुरित" कारिका और उसके व्याख्यानमें, अवतारकालीन सुदृढ़ सर्वतोधिक भगवद्रति, जो बिना किसी प्रकारके माहात्म्यज्ञानके ही व्रजभक्तोंमें प्रकट हो गयी थी, की चारके बजाय सात अवस्थाओंका वर्णन श्रीप्रभुचरण तथा श्रीहरिरायजी ने किया है : (१) भाव (२) प्रेम (३) प्रणय (४) स्नेह (५) राग (६) अनुराग (७) व्यसन—

भावैरङ्कुरितं महीमृगदृशामाकल्पमासिञ्चितम्
प्रेम्णा कन्दलितं मनोरथमयैं शाखाशतैं सम्भृतम्
मौग्ध्ये पल्लवितं मुदा कुसुमितं प्रत्याशया पुष्पितम्
लीलाभिः फलितं भजे व्रजवधूशृंगारकल्पद्रुमम् ।।

(श्रीमत्प्रभुचरण)

भाव प्रेमप्रणय स्नेहो रागानुरागव्यसनानि ।
अंकुरकन्दलशाखापल्लवकलिकाप्रसूनफलानीति ।।

(श्रीहरिरायचरण)

यह रसशास्त्र और भगवत्शास्त्र के समन्वयपर अवलम्बित भक्तिशास्त्रीय विवेचन है. अन्यथा केवल रसशास्त्रके अनुसार रतिकी दस अवस्थायें स्वीकारी गयी है : (१) चक्षूराग

(२) मन सग (३) सकल्प (४) जागर (५) तनुता (६) विषयद्वेष (७) लज्जात्याग (८) उन्माद (९) मूर्छा (१०) मरण इन्हें भक्तिवर्धिनीमे वर्णित चार अवस्थाओम बाट कर देखना हो तो इस तरह देखा जा सकता है:

(१) बीजभाव—— (क) चक्षूराग (ख) मन सग (ग) सकल्प
(२) प्रेम——(क) जागर (ख) तनुता
(३) आसक्ति——(क) विषयद्वेष (ख) लज्जात्याग
(४) व्यसन——(क) उन्माद (ख) मूर्छा (ग) मरण

यहा अवधेय यह है कि व्यसनदशामे उन्माद एवम् मूर्छा तक तो बाह्य या आन्तर सयोगकी अनुभूति सम्भव है अतएव इन्हें निरोधलीलाके अन्तर्भूत माना जा सकता है क्योंकि निरोध जब भगवत्स्वरूप एवम् भगवद्गुण उभयकृत होता है तो वह स्वयम् फलात्मक होनेसे अगीरूप माना जाता है अन्यथा केवल भगवद्गुणकृत निरोध एकादश द्वादशस्कन्धमे वर्ण्य मुक्तिलीला और आश्रयभावापत्ति की लीलाका अग होनेसे 'साधनफलता' रूप माना गया हैं. मुक्ति या आश्रय लीलाके अगरूप निरोधवाली व्यसनदशामे स्नेहकी दसवी अवस्था मरण सम्भव हो जाती हैं भक्त इस भौतिक देहको छोडकर या तो भगवान्‌मे लीन हो जाता हैं या फिर नूतन अभौतिक सच्चिदानन्दात्मक दिव्य देह व्यापिवैकुण्ठ-नित्यलीलाम प्राप्त कर लेता हैं—"ब्राह्मेण ब्रह्मसम्बन्धिना ब्रह्मणा भगवतैव स्वभोगानुरूपतया सम्पादितेन सत्यज्ञानानन्दात्मकेन शरीरेण पूर्वोक्तान् अश्नुते' (अणु ४।४।५).

इस दिव्य देहान्तरसे लभ्य पुन सयोगकी भगवच्छास्त्रीय दृष्टिसे बडी महत्ता है, मुक्तिके रूपमें रसशास्त्रीय दृष्टिसे किन्तु देहान्तरलभ्य सयोग शृगाररसकी मर्यादासे वहिर्भूत या विपरीत है अतएव भक्तिशास्त्रमें एसे सयोगकी फलरूपता गौण मानी गयी है—"भगवानेव हि फल स यथाविर्भवेद् भुवि" (पु प्र म ) वचनमें भूतलपर ही आविर्भूत भगवान्‌को पुष्टिफल मानकर अतएव भक्तको मुक्ति या आश्रय लीलाकी ओर हठात् ले जानेवाली भक्तिका वर्णन स्वयम् भगवान्‌ने इन शब्दोम किया है-'अनिच्छतो गतिमण्वी प्रयुक्ते' भ्रमरगीतपर टिप्पणीमें श्रीप्रभुचरण ऐसी भगवल्लीलाका —"अस्मदधिकारविरुद्धा कहते हैं

सदपमें (१) अलौकिकसामर्थ्य सर्वात्मभावरूप होनेके कारण सयोग या वियोग दोनो अवस्थाओंमे फलनिरोधरूप है इस तनुनवत्व' या 'मानसी सवा' भी कहा जा सकता है पुष्टिभक्तोके लिए यह जीवन्मुक्तिके जैसी अनुभूति है (२) सायुज्य विदेहमुक्ति है पुरुषोत्तममे लीन हो जाना (३) वैकुण्ठ आदि स्थानोंमे सेवोपयोगी देहकी प्राप्ति नवतनुत्व है इसे 'ब्रह्मभावापत्ति' या 'आश्रयभावापत्ति' भी कहा जाता है

समग्र षोडशग्रन्थम प्रस्तुत सवाफल ग्रन्थ श्रीमहाप्रभुके स्वयकृत विवरणके बावजूद अति क्लिष्ट और सूत्रात्मक भाषाम लिखा गया ग्रन्थ है छन्दशास्त्रकी दृष्टिम देखे तो इस ग्रन्थम साढे सात कारिकायें है पर वाक्यार्थबोधकी दृष्टिसे वाक्यविमर्श करनेपर इसम पद-

रह सूत्रात्मक वाक्य दृष्टिगोचर होते है, पाणिनीसूत्रोकी तरह बहुधा इनमें भी—"सूत्रेष्वदृष्ट पद सूत्रान्तरादनुवर्तनीय सर्वत्र" नियम लागू होता दिखलायी देता है तदनुसार उन्हें पृथक पृथक् करके देखनेका प्रयास अब हम करना है इसमें दो तीन तरह मार्गदर्शक मानने पडेगे उदाहरणतया पूर्ववाक्यके किसी अंशसे उत्तरवाक्य पूर्ण होता हो तो उसे पूर्ण कर लेना चाहिये सेवाफलविवरणमें स्वयम् श्रीमहाप्रभुने जिस अस्पष्ट शब्दका जो अर्थ दिया हो उसे कोष्ठकमें रखकर उस अर्थको स्फुट या पूर्ण कर लेना चाहिये कभी साकांक्ष पदोकी आकांक्षा-पूर्तिके लिए कोष्ठकमें सम्बन्धघटक सवनामादिपदोका विन्यास भी किया जा सकता है.

तदनुसार प्रथम वाक्य तो एकदम स्पष्ट ही मिल जाता है

१) यादृशी सेवना प्रोक्ता तत्सिद्धौ फलमुच्यते

सिद्धान्तमुक्तावलीमें—"कृष्णसेवा सदा कार्या मानसी सा परा मता, चेतस्तत्प्रवणं सेवा तत्सिद्ध्यै तनुवित्तजा' वचनम्, चतुःश्लोकीमें— "सर्वदासर्वभावेन भजनीयो व्रजाधिप स्वस्यायमेव धर्मो हि नान्य क्वापि कदाचन" वचनमें, तथा भक्तिवर्धिनीमें—"बीजदार्ढ्य-प्रकारस्तु गृहे स्थित्वा स्वधर्मत अव्यावृत्तो भजेत्कृष्ण पूजया श्रवणादिभि" वचनमें सेवाका जो स्वरूप समझाया गया उसके कमशः होनेपर सेवाकी फलरूपताका स्वरूप यहां समझाया जा रहा है

२) अलौकिकस्य दाने हि चाद्य. सिद्धेन्मनोरथ

आद्य ग्रन्थ यमुनाष्टकके सातवे श्लोकमें वर्णित— ममास्तु तव सन्निधौ तनुनवत्वमेतावता न दुर्लभतमा रतिर्मुररिपौ मुकुन्दप्रिये। प्रार्थनामे व्यक्त हुये मनोरथकी सिद्धि, जब भगवान अलौकिकसामर्थ्यका दान करते है तभी सम्भव है अन्यथा अलौकिकसामर्थ्यके दानके अभावमें भगवत्सेवापरायण भक्त या तो पुरुषोत्तममें लीन हो जाता है, या फिर वैकुण्ठ आदि भगवद्धामोमें, भौतिक देहके छूट जानेके बाद अलौकिक दिव्य सेवोपयोगिदेह प्राप्त कर लेता है

३) अत्र (सेवायां) फलं (अलौकिकसामर्थ्य) वा,अधिकारी (सायुज्य सेवोपयोगिदेहो वैकुण्ठादिषु) वा (भवतु) काल नियामक न (भवति)

पुष्टिप्रवाहमर्यादा ग्रन्थमें यह कहा गया था कि पुष्टिजीवोको उनका फल भगवत्स्वरूपसे ही मिलता है— कायेन तु फलं पुष्टौ वहीं यह भी कहा गया था कि 'भगवानेव हि फलं स यथाविर्भवेद् भुवि, गुणस्वरूपभेदेन तथा तेषां फलं भवेत अर्थात् यथाधिकार हृदयमें भगवद्-गुणोका अथवा नयनोके समक्ष साक्षात् भगवत्स्वरूपका इस भूतलपर प्रकट होना पुष्टिजीवोकी फलानुभूति है भगवान् ही जब फल हो, और वे यदि काल-कर्म-कर्ता मन्त्र द्रव्य देश स्वभाव आदि हेतुओं अथवा साधनो के अधीन न हो तो पुष्टिमार्गीय फलात्मिका सेवा अथवा अधिकारात्मिका सेवा का नियामक काल कैसे हो पायेगा ?

अलौकिकसामर्थ्य या तनुनवत्व के साथ भगवत्सेवा सम्पन्न हो जाती हो तो यह सेवाकी फलरूपता है अन्यथा यह न होनेपर सेवाके कारण पुरुषोत्तम सायुज्य या वैकुण्ठ आदि

भगवद्धामोमे सेवोपयोगी नूतन दिव्य देह प्राप्त होता है, भगवत्सेवा करनेवाले भक्तके भौतिक देहके छूटनेके बाद. अत. ऐसी भगवत्सेवा फलरूपा न होकर अधिकाररूपा मानी जाती है. फल हो या अधिकार, पुष्टिभक्तिमे भगवान् ही नियामक है, काल-कर्म-स्वभावादि नही.

४) (सेवाया) बाधकं तु उद्वेगः प्रतिबन्धो वा भोगो वा स्यात्, भगवतः अकर्तव्य चेद्.

काल-कर्म-स्वभाव यद्यपि फल या अधिकार मे नियामक नही है, फिर भी, फलदान या अधिकारसम्पादन की भगवदिच्छाके न होनेपर भगवत्सेवामे उद्वेग प्रतिबन्ध अथवा भोग बाधक बन सकते है

जैसे फल तीन माने गये है, सेवामे, ऐसे ही विघ्न भी तीन ही माने गये हैं. इनमे उद्वेग के अनेक रूप नवरत्न एवम् विवेकधैर्याश्रय मे दिखलाये गये हैं. वहा आश्रयभावकी दृढताके लिए अष्टाक्षरका उच्चारण तथा लीलाभावना की बात समझायी गयी है अतएव उद्वेग और उससे बचनेके उपायके बारेमे अब पुनः यहा किसी निरूपणकी आवश्यकता नही है अत इस सेवाफलके विवरणमे प्रतिबन्ध एवम् भोग रूप विघ्नोका विचार होगा.

प्रतिबन्ध दो प्रकारके होते है एक साधारण और दूसरा भगवत्कृत. साधारण प्रतिबन्धोका निवारण लोकचातुरीसे करना चाहिये.

श्रीप्रभुचरणने अपने आत्मजोको लिखे एक पत्रमे ऐसी लोकचातुरीका उपदेश दिया है "अन्यच्च यवनादयो ठाकुरद्वारे आगच्छन्ति यथापूर्वं भावणमिलनप्रसादादिक कार्यम् यद्यपि हार्दं न भवति, बाह्यतोपि कार्यम्" ऐसी लोकचातुरीका प्रयोजन निर्विघ्न भगवत्सेवाका निर्वाह ही होना चाहिये. आत्मसम्मानको खोकर सरकारी अफसरोकी चापलूसीका नही. अतएव इसी पत्रमें सावधान भी किया गया है–"सावधानं सहपरस्परस्नेहै अबहिर्दृष्टिसेवकपरै स्थेयम्"

भगवत्कृत प्रतिबन्धका निराकरण जीवके सामर्थ्यके बाहर होता है अत उसका विचार बादमे किया जायेगा इसी तरह द्विविध भोगका विचार भी आगे किया जायेगा

५) भगवत सर्वथा अकर्तव्य चेद् (भगवत्कृतश्चेत् प्रतिबन्ध तदा) गति न हि (भगवान् फल न दास्यतीति मन्तव्य, तदा अन्यसेवापि व्यर्था, तदा) यथा वा तत्त्वनिर्धार (आसुरोय जीव इति) विवेक (तदा ज्ञानमार्गेण स्थातव्यमिति, अन्यथा) बाधकानां (त्रयाणा साधन–) परित्याग (कर्तव्य इति) साधन मतम् .

पुष्टिमार्गीय जीव दैवी होनेके कारण कभी प्रवाहमार्गीय या आसुरी सृष्टिका हो नही सकता फिर भी यह सम्भव है कि उसके देह इन्द्रिय-प्राण-अन्तःकरणमे किसी समय या किसी जन्ममे आसुरभावोका आवेश हो जाये अतएव पुष्टिप्रवाहमर्यादा ग्रन्थमे–"आसवतो भगवानेव शाप दापयति क्वचित्" के द्वारा पुष्टिजीवोमे आसुरावेशके कारणरूपम भगवदिच्छाको मान्य किया गया है सुबोधिनी (३।२५।३२) म–"ये वा देव्या सम्पदि जाता तेषामपि (इन्द्रियाणि) देवरूपाणि भवन्ति आसुराण्यपि भवन्ति" कहा गया है. वही यह भी कहा गया है कि "भक्तिदैरैव भवति नासुरे" अत जिस जन्ममें पुष्टिभक्तके देहेन्द्रियादिमें दैवी

गुणोका आवेश प्रबल नही होता, उस जन्ममें पुष्टिप्रभु उस जीवसे फलात्मिका सेवा लेना नही चाहते हैं, ऐसा समझ लेना चाहिये ऐसी स्थितिमे अन्य कोई रह नही जाता, जिसक आश्रय या भजन से भगवत्सेवामें पैदा होनेवाले विघ्न दूर हो पायें, या अन्य कोई उपाय शक्य बन पाये अतएव श्रीमहाप्रभु कहते हैं—"तदा अन्यसेवापि व्यर्था"

भगवन्मार्गमें भगवदिच्छाके बिना कोई विघ्न आ नही सकते और भगवदिच्छाके कारण आये हुवे विघ्नोको कोई दूर नही कर सकता है नवरत्नमे अतएव कहा गया है कि "अज्ञानादथवा ज्ञानात्कृतमात्मनिवेदन यै कृष्णसात्कृतप्राणै तेषा का परिदेवना ! "अत पुष्टिजीवको जब प्रभु ससारासक्तिमें फसाये रखना चाहते हो ता अन्याश्रय या अन्यभजन से कुछ भी प्राप्त हो नही पायेगा.

तत्त्वदीपनिबन्धके शास्त्रार्थप्रकरणमे 'कृष्णपदेन बहिर्भजनमेव मुख्यमिति निरूपितं 'यो वेद निहित गुहायाम्' इति तु ज्ञानमार्गे" (कारिका १३) कहा गया है. भागवतार्थ प्रकरणमे भी भगवदवतारकालीन भजनका विकल्प ज्ञान माना गया है—"पुरुषाणा तथा स्त्रीणा रात्री च दिवसे तथा ज्ञान भक्तिरूप सतत चक्रवत् परिवर्तते" (१०।१११-११३) भक्तिवर्धिनी(४) मे भी "व्यावृत्तोऽपि हरौ चित्त श्रवणादौ न्यसेत्सदा" कहा है इसी तरह "सेवाया वा कथायां वा " कारिकामे 'सेवा और कथा' को उत्तमरूप माना गया है, तथा 'सेवा या कथा' को गौणरूप माना गया है अणुभाष्य (४।१।८) मे—'एव बहि प्राकट्यमुक्त्वा आन्तर तदाह भावनोत्कटयदशाया व्यभिचारिभावात्मकसततस्मृति-रूपध्यानादपि हृदि प्रकट सन्नामीना भवतीत्यर्थ ' कहा गया है

इन सभी उद्धरणोपर लक्ष्यपात करनेसे यह स्पष्ट हो जाता है कि सर्वत्रलम वर्णित 'ज्ञानमार्ग मर्यादामार्गीय ज्ञानवाला नही है, किन्तु पुष्टिमार्गीय ज्ञानको लेकर ही यहा 'ज्ञान-मार्ग' शब्द प्रयुक्त हुआ है पुष्टिमार्गमे भगवत्सेवा अवित है तथा भगवद्गुणगान या भग-वत्कथा ज्ञान है भगवद्गुणानुवादकी प्रणालीसे हृदयमे सतत भगवद्ध्यान या भगवत्स्मृति को बनाये रखना 'ज्ञान' कहलाता है निरोधलक्षणमें— गुणाविष्टचित्ताना सर्वदा गुरवैरिण ससारविरहक्लेशौ न स्याता हरिवत्सुखम' कहा गया है अत भगवानके गुणानुवादसे 'शोका-भाव' सिद्ध होता है यह पुष्टिमार्गीय विवेक है

जिनसे यह कथात्मिका भक्ति भी न निभती हो उनके लिय विवेकधैर्याश्रय तथा कृष्णा-श्रय मे प्रपत्तिमार्गका निरूपण किया गया है— अलौकिकमन सिद्धौ सर्वथा शरण हरि, एव चित्त सदा भाव्य वाचा च परिकीर्तयेत (विवे १३) इसी तरह अजामिलादिदोषाणा नाशकोनुभवे स्थित ज्ञापिताखिलमाहात्म्य कृष्ण एव गतिर्मम विवेकधैर्यभक्त्यादि-रहितस्य विशेषत पापासक्तस्य दीनस्य कृष्ण एव गतिर्मम (कृष्णा ७ और ९) कहा गया है

पूर्णभक्तिके दो अग माने गये हैं एक बाह्य अग माहात्म्यज्ञान और दूसरा आन्तर अग सुदृढ सर्वताधिक स्नेह अत सुदृढ सर्वतोधिक स्नेहके बिना सेवा कथाका निर्वाह शक्य नही होता फिरभी माहात्म्यज्ञानपर अवलम्बित शरणागति—आश्रय—प्रपत्तिरूप उपाय शक्य हो ता

उसे अपनाना चाहिये. अतएव माहात्म्यज्ञानमूलक होनेके कारण प्रपत्तिमार्गको भी पुष्टि-मार्गमें ज्ञान माना जाता है.

प्रतिबन्ध जो भगवत्कृत प्रतीत न होते हो पर हमें पुष्टिमर्यादोचित विवेक या धैर्य से वञ्चित करते हो तो, उनसे बचनेके अनेक उपाय नवरत्न तथा विवेकधैर्याश्रय में दिखलाये गये है. यथा—प्रार्थनात्याग, अभिमानत्याग, हठत्याग, अनाग्रह, सहिष्णुता, असामर्थ्यभावना, भगवत्कोपभावना, मनवाणीसे सतत शरणभावना, अन्याश्रयत्याग, दृढ विश्वास तथा प्राप्त सुख-दुःखको ममताद्वेष-रहित स्वीकृति आदि.

उद्वेगके हेतुओं, साधारणप्रतिबन्धके हेतुओ तथा लौकिक भोगके हेतुओं का त्याग करनेपर सेवाका निर्विघ्न निर्वाह सुकर बन जाता है. उद्वेग और उसके विभिन्न हेतुओ के निवारणका उपाय नवरत्न ग्रन्थमें समझाया गया. साधारण प्रतिबन्ध तथा उसके हेतुओके निवारणका उपाय विवेकधैर्याश्रय ग्रन्थमें समझाया गया है. अब लौकिक क्षुद्र भोग और अलौकिक महान् भोग का प्रभेद तथा अन्य भी तत्सम्बन्धी विवेचन आगे किया जायेगा.

६) भोगे अपि बाधकानां परित्यागः एक साधनं मतम्.

भोग दो तरहके सम्भव है : एक लौकिक भोग और दूसरा अलौकिक भोग लौकिक भोग त्याज्य होता है भगवान्‌को असमर्पित—अनिवेदित वस्तुओका उपभोग भगवत्सेवामें बाधक बनता है. यह सिद्धान्तरहस्य (कारि ४) में—"अन्यथा सर्वदोषाणां न निवृत्तिः कथञ्चन, असमर्पित-वस्तूनां तस्माद् वर्जनमाचरेत्" कह कर समझाया गया है. अत असमर्पित-अनिवेदित वस्तुओका उपभोग बाधक है और उनका परित्याग हमारे लिये एक साधनके रूपमें कर्तव्य है.

७) तथा भोगे परं विप्रत्यूहं साधनम् अविमर्श (यत.) महान (अलौकिकस्तु) भोग (फलाना मध्ये) प्रथमे सदा विशते (प्रविशति).

सिद्धान्तरहस्य ग्रन्थम जैसे असमर्पितके त्यागकी बात समझायी है,वसी तरह समर्पितके उपभोगकी आवश्यकता भी दिखलायी गयी है—"निवेदिभिः समर्प्यैव सर्वं कुर्यादिति...नैव-कानां यथा लोके व्यवहारः प्रसिद्ध्यति तथा कार्यं समर्प्यैव सर्वेषा ब्रह्मता तत." भगवान्‌को समर्पित भगवत्प्रसादरूप स्रक् गन्ध वस्त्र अलकार अन्न गृह तथा परिवारिक जन, सासारिक मोहके नही, किन्तु भगवद्भावके वर्धक होते है ब्रह्मको समर्पित सभी कुछ ब्रह्मात्मक हो जाता है जैसे नदी नालीका जल गगामें मिल कर गगाजल बन जाता है अणुभाष्य (४।१।३९) मे अतएव कहा गया है—"सर्वनिवेदनपूर्वक गृहेषु भगवत्सेवां कुर्वतां तदुपयोगित्वेन तैर्भ्यएव मुक्ति भवतीत्यर्थ एतादृशाना गृहा भगवद्गृहा एव आदिपदेन स्त्रीपुत्रपश्वादय सग्रह्यन्ते एतेन ज्ञानादिमार्गादुत्कर्ष उक्तो भवति बाधकानामपि साधकत्वात्" अन्यमार्गमे भोगके साधन अन्नवस्त्रगृहपरिवार आदि बाधक माने जाते है, पुष्टिमार्गमें भगवत्सेवाके अग बन जानेपर, इन्हें साधक माना जाता है क्योंकि वे लौकिक आसक्तिको बढानेके बजाय शनै शनै हम अलौकिकसामर्थ्य अर्थात् सर्वेन्द्रियोको भगवत्परताकी ओर ही ले जानेवाले बनते है. निरोधलक्षण ग्रन्थम इसे—'संसारावेशदुष्टानामिन्द्रियाणां हिताय वै कृष्णस्य

सर्ववस्तूनि भूम्न ईशस्य योजयेत्" कहा है.

भगवन्निवेदित वस्तुका भगवत्प्रसादके रूपमें उपभोग, सेवाके प्रथम फल अलौकिक-सामर्थ्यको प्राप्त करनेकी दिशामें अग्रसर होना है. अत वह अलौकिक भोग होनेसे निष्प्रत्यूह-निर्दुष्ट है, महान् है.

८) सविघ्न अल्पो (भोग ) बलात् घातकः स्यात्.

"यो वै भूमा तदमृतम् अथ यदल्प तन्मर्त्यम्" (छान्द ब ७।२४।१) इस श्रुतिमे मर्त्यत्वेन निन्दित अल्पभोगका परिहार भगवत्समर्पितके उपभोगसे शक्य बन जाता है. अतएव छान्दोग्योपनिषद्के इसी प्रकरणमें– "आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धि सत्त्वशुद्धौः ध्रुवा स्मृति. स्मृतिलम्भे सर्वग्रन्थीना विमोक्ष (७।२६।२) वचनद्वारा आहारशुद्धिके उपलक्षणसे प्रत्येक भोगकी शुद्धिकी आवश्यकता दिखलायी गयी है, मर्त्य–अल्प–क्षुद्र लौकिक भोग कभी शोकमोहसे रहित नही होता है. अत. अनेकविध शोकमोहरूप विघ्नोसे युक्त अन्य भोग स्वयम् मर्त्य होनेपर भी मारक होता है. भगवत्सेवोचित भावका बलवान् घातक होता है अतः लौकिक भोग त्याज्य है

९) बलाद् एतौ (प्रतिबन्धकौ) सदा मतौ

भक्तिवर्धिनी (६) मे कहा ही गया है कि "तादृशस्यापि सतत गेहस्थान विनाशकम्" अत लौकिक भोग और भगवत्कृत प्रतिबन्ध भगवत्सेवामें बहुत बलवान् प्रतिबन्धक सदा होते हैं इनम लौकिक भोगका त्याग तो शक्य है पर भगवत्कृत प्रतिबन्धका निवारण शक्य नही हैं यह अब आगे कहा जायेगा

१०) द्वितीये (भगवत्कृत-प्रतिबन्धे ज्ञानस्थित्यभावे च) संसारनिश्चयात् चिन्ता सर्वथा त्याज्या

सर्वनिर्णय-प्रकरण (कारिका २४७) में यह दिखलाया गया है कि किन-किन स्थितियोंमे भगवत्सेवा छोड देनी चाहिये यथा–

क) आसुरावेशके कारण हमारी इन्द्रियोकी भगवत्सेवाम स्वत प्रवृत्ति सम्भव न लगती हो तो हठपूर्वक उन्हें भगवत्सेवामें लगानेपर विक्षेप उत्पन्न हो जाता है ऐसी स्थितिमें सेवा छोड देनी चाहिये.

ख) अतिवार्धक्य या शारीरिक व्याधियो के कारण किसी व्यक्तिमे भगवत्सेवार्थ अपेक्षित शक्ति न रह जाती हो तो सेवा छोड देनी चाहिय

ग) पारिवारिक सामाजिक या राजनैतिक दृष्टिसे जिनके अधीन होनेके कारण हम विवशतया भगवत्सेवा न कर पाते हो तो वह भी एक प्रतिबन्ध सेवाम सम्भव है

घ) सेवा करते रहनेपर भी निरन्तर चित्तमें अन्यव्यासग या व्यग्रता बनी ही रहती हो तो भगवत्सेवोचित भावना हृदयम कदापि प्रकट नही हो पाती

ङ) अन्य पारिवारिक जन भगवत्सेवार्थ अपेक्षित भावनासे रहित हो, या भगवत्सेवासे प्रति-कूल हो, पर वे हमारे द्वारा की जाती भगवत्सेवाम लौकिक हेतुओके वश सहयोग देनेको बाधित होते हो तो, उन्हें वह सेवा पीडाजनक प्रतीत होगी ऐसी परपीडाजनक भगवत्सेवा

नहीं करनी चाहिये.

श्रीमहाप्रभु स्पष्ट शब्दोंमें आज्ञा करते है कि इन स्थितियोंमें सेवा छोड देनी चाहिये. सेवा छोड देनेपर उसका अनुकल्प भगवत्कथा माना गया है कथानुष्ठान पुष्टिमार्गमें भक्तिकी ज्ञानमार्गसे जुडी हुई सीमाकी तरह हैं परन्तु यहां इस सीमाके भीतर भी रहना जो शक्य न हो तो माहात्म्यज्ञानमूलक प्रपत्तिमार्गमें अवस्थित होना चाहिये. एतदर्थ विवेक धैर्य और आश्रय को अपनानेकी बात समझायी गयी है. पर जब वह भी शक्य न हो तो समझ लेना चाहिये कि इस जन्ममें प्रभु हमे संसारावेशसे छुटकारा देना नही चाहते हैं

विवेकधैर्याश्रय ग्रन्थमें अतएव–" अशक्ये वा सुशक्ये वा सर्वथा शरणं हरिः" कहकर तथा नवरत्न ग्रन्थमें–"चिन्तोद्वेगं विधायापि हरिं यद्यत् करिष्यति तथैव तस्य लीलेति मत्वा चिन्तां द्रुतं त्यजेत्, तस्मात्सर्वात्मना नित्यं श्रीकृष्णः शरणं मम वदद्भिरेव सततं स्थेयमित्येव मे मतिः" (८–९) के उपदेशके अनुसार चिन्ताका त्याग कर शरणभावना करनी चाहिये

११) नाद्ये (आद्यफलाभावे) तु (भगवत आधिदैविकसेवा–) दातृता नास्ति

सेवा निरन्तर करते रहनेपर भी अलौकिकसामर्थ्यके प्रकट होनेके कोई चिन्ह दिखलायी न पडते हो तो सेवाकी न्यूनता नही मान लेनी चाहिये किन्तु भगवान्‌की आधिदैविकी सेवाके सुखदानकी इच्छा नही हैं, ऐसे समझना चाहिये आधिदैविकसेवा-सुखकी पात्रता भगवान्‌की दातृतापर अवलम्बित है यह तो कहा ही गया है कि पुष्टिमार्गीय फल या अधिकार की प्राप्ति भगवान्‌के देनेपर ही होती है, साधनाभिमानसे नहीं.

१२) तृतीये (भोगाभाव-सिद्ध्यभावे) तु गृहं बाधकम्

स्वगृहमें निरन्तर सेवा करते रहनेपर भी भोगाभाव यदि सिद्ध न होता हो तो गार्हस्थ्य–गृहका ही बाधक समझना चाहिये अतएव भक्तिवर्धिनी और सन्यासनिर्णय ग्रन्थोंमे, ऐसी स्थितिमें, कथाश्रवण परिचर्या या गृहत्याग के अनुकल्पोंको अपनानेकी बात समझायी गयी है

१३) इयं (भगवतो दातृता) अवश्या सदा भाव्या अन्यत्सर्वं मनोभ्रमः, तदीयैरपि तत् (दातृताभावन) कार्यं (यतो भगवान्) पुष्टौ नैव विलम्बयेत्

नवरत्न ग्रन्थमें कहा गया था कि आत्मनिवेदन करनेवाले पुष्टिभक्तको कभी चिन्ता नही करनी चाहिये क्योंकि पुष्टिप्रभु भगवान्, किसी एकाद् जन्मम लौकिक स्थिति जैसी स्थिति पुष्टिजीवकी करते भी हो, परन्तु गति कभी लौकिक या प्रावाहिकी नही करगे अत भक्तिके भलीभांति निर्वाह न होनेकी स्थितिमें अन्य पुष्टिमार्गीय भगवदीयोके साथ बैठकर अपने आत्मनिवेदनका स्मरण–भावन करना चाहिये "भगवानपि पुष्टिस्थो न करिष्यति लौकिकीं च गतिं, निवेदनं तु स्मर्तव्यं सर्वथा तादृशैः जनैः सर्वेश्वरश्च सर्वात्मा निजेच्छातः करिष्यति" (१–२)

होता वही है जो भगवदिच्छा होती है मिलता वही है जो भगवान् हमे देना चाहते है भगवान्‌की फलदानेच्छा किसीके वशकी बात नही है वह 'अवश्या' है. उसपर किसीका जोर नही चलता है भगवान् परन्तु दयालु भी हैं वे केवल सर्वेश्वर ही नहीं अपितु सर्वात्मा भी

है. अतः जिस जीवका पुष्टिमार्गमें वरण भगवान्‌ने कर लिया हो उसे पुष्टिभक्तिके दानमें
अधिक विलम्ब नही करेंगे. इस तरह भगवान्‌के पुष्टिफलदाता होनेकी भावना सदा करनी
चाहिये.

साथ ही साथ निरोधलक्षण ग्रन्थमें यह भी कहा गया था कि "महतां कृपया यावद्
भगवान् दययिष्यति, तावदानन्दसन्दोह कीर्त्यमानः सुखाय हि" अतः जिनसे सेवा आदि न निभ
पाती हो ऐसे दयनीय पुष्टिजीवोके प्रति अन्य भगवदीयोका भी यह कर्तव्य है कि वे भगवान्‌के
ऐसे गुणो एवम् चरित्रो का कीर्तन करें कि जिससे साधारण पुष्टिजीवोके हृदय और बुद्धि
में भगवान्‌के पुष्टिफलदाता होनेकी आस्था एवम् धारणा दृढ हो जाये. यह जिससे सेवा-
कथामय आदर्श जीवन निभ पाता हो ऐसे एक पुष्टिजीवका दूसरे, जिससे नहीं निभ पाता,
उसके प्रति कर्तव्य है. बालबोध ग्रन्थमें उपदेशद्वारा श्रीमहाप्रभु अतएव भगवत्सेवार्थ असमर्थ
जीवोमें तदीयता और तदाश्रय के भावोको उद्बोधित करना चाहते हैं.

जलभेद और पञ्चपद्यानि ग्रन्थमें अतएव वक्ता एवम् श्रोता की उत्तम-मध्यम-निम्न कक्षायें
समझायी गयी है उनके भलीभांति ज्ञात हो जानेपर जिस पुष्टिजीवसे सेवात्मिका भक्ति
नही निभ पाती वह भी कथा-श्रवण-कीर्तन-स्मरण आदिकी प्रक्रियाके द्वारा अपने पुष्टि-
भावोके पोषणमें सक्षम हो पाता हैं

१४) गुणक्षोभे अपि द्रष्टव्यम् इति मे मति

भक्तिवर्धिनी ग्रन्थमें यह दिखलाया ही गया है कि स्वगृहमें भगवत्सेवाकथामय जीवन-
यापन सभी पुष्टिजीवोके लिए शक्य नही होता. इसके अनुकल्परूप गृहत्यागके लिये आवश्यक
भक्तिका व्यसनदशामें विकास भी अतएव बहुत दुर्लभ बात है गृहत्यागका विकल्प किसी
भगवदीयकी सत्सगतिमें रहकर भगवत्परिचर्या करना और भगवत्कथाके श्रवण-कीर्तनमें
सम्मिलित होना दिखलाया गया है परन्तु जिस भगवदीयका सत्सग हम करना चाहते हो
उसमें मानव-स्वभाव-सुलभ दोषदर्शन होनेपर भक्तिभावमें बाधा पहुचनेकी आशका उठी थी
इनके परिहारार्थ एकान्तवासके औचित्यका भी वहा विचार किया गया था एकान्तवासके
बजाय भगवदीयकी सगतिमें 'अदूरे-विप्रकर्ष' की नीति बरतनेका सुझाव दिया गया था.
क्योंकि अपरिपक्व सिद्धान्तबोधकी स्थितिमे एकान्तवास करनेपर कभी अपसिद्धान्तोके
स्वाध्यायकी सम्भावना रहती है

स्वमार्गीय सिद्धान्त अत स्वमार्गीय वक्ताके मुखसे सुननेका आग्रह रखना चाहिये
" भक्त्याचारोपदेशार्थंनानावाक्यनिरूपणं " श्रीमहाप्रभुके ग्रन्थोका ही स्वाध्याय करना
चाहिये सारे गुणक्षोभ इससे शान्त हो जायगे, ऐसा श्रीमहाप्रभुका आश्वासन है

१५) अत्र कुसृष्टि या काचिदुत्पद्येत स वै भ्रमः

षोडशग्रन्थके उपक्रमरूप यमुनाष्टकम्- "ममास्तु तव सन्निधौ तनुनवत्वम् " यह कह
भगवत्सेवार्थ अपेक्षित देहकी नूतनताकी प्रार्थनाके द्वारा भगवत्सेवाकी महत्ता दिखलायी गयी
है षोडशग्रन्थके उपसहाररूप सेवाफल ग्रन्थका नामाभिधान 'भक्तिफल' 'कथाफल' 'त्यागफल'

'निरोधफल' या 'प्रवत्तिफल' न कह कर 'सेवाफल' करना; तथा अलौकिकसामर्थ्यके रूपमें सेवाका फल पुनः सेवाको ही मानना भी, पुष्टिमार्गमें सेवाकी महत्ताका ही प्रमाण है.

सिद्धान्तमुक्तावली, पुष्टिप्रवाहमर्यादा, सिद्धान्तरहस्य, 'भक्तिवर्धिनी तथा निरोधलक्षण ग्रन्थोंमें शब्दत: ; तथा अन्य ग्रंथोंमें तात्पर्यत: सेवाके महत्त्वके पुन:पुन: उल्लेख द्वारा जो अभ्यास किया गया है, उसके आधारपर भी पुष्टिमार्गमें सेवाकी असाधारण महत्ता सिद्ध होती है.

चतुश्लोकीमें—"सर्वदा सर्वभावेन भजनीयो व्रजाधिप. स्वस्यायमेव धर्मो हि नान्य: क्वापि कदाचन" द्वारा की गयी कृष्णसेवाकी प्रशंसा, तथा निरोधलक्षणमें की गयी—"नात: परतरो मन्त्र. नात: परतर स्तव. नात: परतरा विद्या तीर्थं नात: परात्परम्" वचन द्वारा अन्य उपायोंकी निन्दा, द्वारा अर्थवादके विचारसे भी भगवत्सेवाकी महत्ता सिद्ध होती है.

श्रीमहाप्रभुके अन्य ग्रन्थोंमें भी यथा निबन्ध भाष्य या सुबोधिनी में सेवाका उल्लेख मिलता है, परन्तु भगवत्सेवाका साङ्गोपाङ्ग-सपरिकर स्वरूप जैसा यहां वर्णित हुआ है, वह अन्यत्र सुलभ नहीं है. सेवाका अन्तरङ्गरूप भाव-भावना है. सेवाके बहिरङ्गरूपमें आत्मसमर्पण, तनुवित्तजा सेवा, गृहस्थित वस्तु एवम् परिजनों का भगवत्सेवामें विनियोग; तथा अन्य भी नवधा भक्त्यङ्गभूत श्रवण-कीर्तनादि उपाय माने गये हैं. इन सारी बातोंका जैसा स्पष्ट एवम् सुसंगत विचार, अपूर्वतया यहां षोडशग्रन्थोंमें हुआ है, वह अन्यत्र दुर्लभ है

पुष्टिमार्गमें भगवत्सेवा द्वारा किसी फलकी कामना नहीं जाती है क्योंकि सेवाका फल सेवा ही होती है. अतएव विवरणमें—"सेवाया. फलत्रयम्" न कह कर "सेवायां फलत्रयम्" कहा गया है. अत तीनों ही फलावस्था षोडशग्रन्थमें मुख्यतया प्रतिपाद्य सेवाके अन्तर्भूत ही हैं. इस फलसंकीर्तनसे भी षोडशग्रन्थोंका तात्पर्य भगवत्सेवोपदेशमें ही पर्यवसित होता है

अन्तिम तात्पर्यनिर्धारक लिंग उपपत्ति माना गया है अन्य प्रमाणोंसे किसी एक बातका खण्डित होना सम्भव नहीं है, इस तरहका निरूपण करना 'उपपत्ति' कहलाता है. अतएव श्रीमहाप्रभु आज्ञा करते हैं कि इन सोलह ग्रन्थोंमें मुख्यतया प्रतिपाद्य भगवत्सेवाके स्वरूपको अन्यान्य साधनोंकी तुलनामें गौण बतानेवालेको पुष्टिकी सुन्दर सृष्टिमें कुसृष्टिरूप ही समझाना चाहिये—"कुसृष्टिरत्र वा काचिदुत्पद्येत स वै भ्रम." ऐसे ही भ्रमोंके निवारणार्थ अन्त:करणप्रबोध लिखा गया है

इस तरह उपक्रमोपसहार, अभ्यास, अर्थवाद, अपूर्वता, फल और उपपत्ति रूप छहों तात्पर्यनिर्धारक लिंगोंके द्वारा यह नि सन्दिग्धतया सिद्ध होता है कि पुष्टिजीवोंके लिये स्वगृहमें श्रीकृष्णके पुष्टिस्वरूपकी सेवा, व्रजभक्तोंके भावोंका भावनात्मक अनुसरण करते हुवे, निजतन-मन-धनका भगवान्‌में विनियोग; तथा उसके अनवसरमें एतद्भाववर्धिका भगवत्कथाका श्रवण-स्मरण-कीर्तन करना प्रथम एवम् चरम कर्तव्य है यहां वहां भटकनेवाले चित्तकी सभी वृत्तियोंका निरोध भगवत्सेवा और भगवत्कथा में होना चाहिये क्योंकि 'ये निरुद्धास्त एवात्र मोदमायान्त्यहर्निशम् ।" का नियम ध्रुव और अकाट्य है

सेवाफल ग्रन्थका प्रस्तुत सस्करण वि. स १९७३ म प्रकाशित सस्करणका ऑफसेट
प्रोसेस द्वारा पुनर्मुद्रित रूप है उस प्रथम सस्करणमें प्रकाशित न हो पानेके कारण सेवाफलकी
जो तीन टीकायें जलभेदके साथ प्रकाशित हुई थी, उन टीकाओको हमने यथास्थान यहा
निविष्ट कर दिया है इसके अलावा सेवाफलकी मूल कारिका तथा विवरण यहा पृथक्-पृथक्
छपे थे, उन्हे यथामति हमने उपर नीचे योजित किया है

प्रथम सस्करणमे श्रीपुरुषोत्तमजीके बाद जिस "तदनुसारिणा" की टीका मुद्रित हुई थी,
नामनिर्देशरहित, उस टीकाके लेखकका नाम हम कोटायाश्राम मिल गया श्रीमन्मथुराधीश
मन्दिरके हस्तलिखित ग्रन्थगारकी रजिस्टर सख्या (२१०/३) की हस्तलिखित प्रतिमें इस
टीकाके 'श्रीमथुरानाथात्मज द्वारकेशकृत सेवाफल विवृति प्रकाश' नामका उल्लेख उपलब्ध
होता है काकरोलीवाले महाराजश्रीके पास इन श्रीद्वारकेशजीके पुत्रके हस्ताक्षरोम लिखित
एक प्रति विद्यमान है एसा ग्रन्थपरिचय-लेखकको लिखे एक पत्रमें गोस्वामी श्रीव्रजेशकुमार
(काकरोली) सूचित करते हं श्रीवल्लभवशवृक्षमे इन श्रीमथुरानाथात्मजश्री द्वारकेशजीका
उल्लेख पा मिलता है (प्रथम / २ गृह जन्म वि. स १८५२) इसके अलावा काकरोली—
विद्याविभागमें स्थित श्रीव्रजभूषणजी (द्वितीय) की विद्वन्मण्डन टीकाका मगलाचरण तथा यहा
१४ वें क्रमम मुद्रित सेवाफलविवृतिप्रकाश टीकाका मगलाचरण समान होनेसे, यह टीका
श्रीव्रजभूषणजी विरचित है, एसा गोस्वामी श्रीव्रजेशकुमार महाराजश्रीका अनुमान है

सेवाफल और सुबोधिनी की एकवाक्यताके प्रदर्शक (सुबो ३।२५।३२-४०) अशको हम
मूलतया यहा पाठकोके सुविधार्थ प्रकाशित कर रहे है

प्रथम सस्करणके सम्पादक श्रीमूलचन्द्र तुलसीदास तलीवाला तथा श्रीधीरजलाल व्रज-
दास सामलिया थे प्रकाशनार्थ आर्थिक सहयोग गोस्वामी श्री १००८ श्रीजीवनलालजी
महाराज (पोरबन्दर) ने दिया था इन सभी महानुभावोका इस पुन प्रकाशनके अवसरपर
हम हार्दिक कृतज्ञताके साथ स्मरण करते है श्रीकृष्णार्पणमस्तु

---

# Editors' Note.

Sevaphala is the last and the most important of the famous Sixteen small Sacred Books of Shri Vallabhacharya It clearly states the three sorts of realisations, according to one's 'adhikara,' viz, (1) spiritual power, which, going beyond the world, obtains a vision of God, and enjoys indescribable bliss with Him, or (2) Sayujya with Purushottama or the last (3) a body fit for service of God in Vaikuntha, Gokula etc A detailed description of all these, and also of hindrances in their way will be found in the Sanskrit introduction and the commentaries

It gives us very much pleasure to note that we have been able to collect all the rare commentaries yet known on this important work,—we hope the last one is of Shri Vrajanathaji, and to publish them all together Moreover, we have secured several copies of many commentaries, and it gives us great satisfaction to find that our printed texts have become much better than the oldest manuscripts in our possession, on account of comparisons with and necessary corrections from other manuscripts of the same texts Elsewhere we have noted various extra passages which we found in some Mss, after the text was printed, we have noted only those readings which gave quite different meanings and we have refrained from adding unnecessary 'other' readings

We sincerely thank all who have kindly supplied us with these extremely rare Mss The first among these is Pandit Gattulalaji's Library from which we got a large collection and we are highly obliged to Sheth Tribhuvandas Varjiwandas and Mr Kashidas Dalal who allowed us the use of the same Next Dr S K Belvalkar M A., Ph D favoured us with a loan of several Mss, including the extremely rare one of Jayagopala Bhatta from the Govt collection in the Deccan College Shri Vallabhalalji and his Shastri Madhavji also supplied us with several Mss Mr Utsavlal Sankalchand also gave us one rare commentary and Mr Tansukhram Survaram also gave us some Mss Mr Lallubhai Chhaganlal gave us the use of his block of the photograph of Shrimad acharyaji To all these, we offer our heartfelt thanks H H Shri Jivanalalji Maharaja of Porebunder has put us under a deep debt of gratitude by supplying us with the necessary zeal and funds, without which this work could not have been published We are also indebted to the manager of the N S Press for printing this work within eight weeks With feelings of joy, we offer this fruit of our labour of love, at the Lotus Feet of Lord Krishna

BOMBAY
*19th December 1916*

M T Telivala
D V Sankalia

# ग्रन्थसङ्ग्रहपरिचयः ।

१ श्रीमदाचार्यकृत सेवाफल तद्विवरण च यावत्प्राप्यटीकास्ता सर्वा इह मुद्रितमस्ति । तत्र विद्यमाना पाठभेदा श्लोकक्रमभेदाश्चास्माभिस्तत्रैव दर्शिता ।

२ श्रीकल्याणरायकृतसेवाफलटीकाया पुस्तकद्वयमस्माभिरुपलब्धम् । प्रथम भा मा घे भ प गट्टूलालहस्तलिखितसग्रहस्थम् । तत्र प्रथम प्राचीनम्, प्राय शुद्धम् । द्वितीय 'डक्कनकोलेज' हस्तलिखितसग्रहस्थ प्रायोऽशुद्ध तथापि पाठादिशोधनार्थ क्वचित् क्वचिदत्यन्तमुपयोगि ।

३ बाबाश्रीगोपेशटीकाया पुस्तकत्रय प्राप्तम् । तत्र पुस्तकद्वय च गट्टूलालसग्रहस्थम् । अन्यद् 'डक्कनकोलेजस्थसग्रहस्थम् । इद पुस्तकत्रयमपि प्राय शुद्ध प्राचीन च । एतट्टीकाया मुद्रणानन्तरमेकमत्यप्राचीन पुस्तक प्राप्तम्, तत्र विद्यमाना पाठभेदा परिशिष्टे दर्शिता ।

४ श्रीदेवकीनन्दनकृतटीकाया पुस्तकत्रय च गट्टूलालसग्रहस्थम् । तत्रैक प्राचीनमन्यद्द्वय नूतनम् । तद् प्राचीनपुस्तकमवलम्ब्य यावच्छक्य तावत्पर्यन्त सशोध्य मुद्रितमस्माभि ।

५ श्रीहरिरायकृतटीकाया पुस्तकत्रय मिलितम् । इद शुद्ध प्राचीन च । एक केनचिदेतेन वासुदेवेन स्वपठनार्थ लिखितमस्ति । इद पुस्तकत्रय च गट्टूलालसग्रहस्थम् ।

६ श्रीवल्लभकृतटीकाया एक पुस्तक मिलित च गट्टूलालसग्रहस्थ । इद प्राय शुद्ध प्राचीन च । एतदपि यावच्छक्य सशोध्य मुद्रितमस्माभि । एतट्टीकामुद्रणानन्तरमस्या अन्यत्पुस्तक मिलितम् । तत्र सेवाफलविवरणानुसारेण श्लोकक्रममादाय सैव टीका पुनर्लिखितेति प्रतिभाति । तत्र विद्यमाना उपयोगिपाठभेदा परिशिष्टे दर्शिता ।

७ श्रीपुरुषोत्तमकृतटीकाया पुस्तकत्रयमुपलब्धम् । तत्र पुस्तकद्वय च गट्टूलालसग्रहस्थम् । तृतीय डक्कनकोलेजसग्रहस्थम् । एतत्पुस्तक शुद्ध सूक्ष्म पूर्व लिखित श्रीपुरुषोत्तमै । परन्तु तत्सेवाफलटीका श्रीपुरुषोत्तमै सविस्तर पुनर्लिखितेति च गट्टूलालसग्रहस्थादर्शद्वयदर्शनेनाविष्कृततया निश्चीयते । च गट्टूलालसग्रहस्थादर्शद्वय समवलम्ब्य एतद्विवरण मुद्रितमत्रास्माभि । एतन्मुद्रणानन्तरमेकमति शुद्ध प्राचीन पुस्तकमेतद्विवरणस्य मिलितम् । तत्रस्थोपयोगिपाठभेदा परिशिष्टे दर्शिता ।

८ एतत्पुस्तक च गट्टूलालसग्रहस्थम् । अस्य कर्तृनाम न विद्यते । यथादृष्टमेव मुद्रितमस्माभि । इद श्रीपुरुषोत्तमविवरणानुसारिविवरणम् ।

९ लालूभट्टकृतटिप्पण्या पुस्तकद्वयमुपलब्धमस्माभि । एक डक्कनकोलेजसग्रहस्थम्, द्वितीय च गट्टूलालसग्रहस्थम् । प्रथम प्राचीन प्राय शुद्धम्, द्वितीयमपि तथैव परन्तु नूतनमिति प्रतिभाति ।

१० जयगोपालभट्टकृतटीकाया एकमेव पुस्तक डक्कनकोलेजस्थसग्रहादुपलब्धम् । अस्मिन्पुस्तके ४३ तम पत्र तु न मिलति । इद पुस्तक ग्रन्थकृतो मूलमेवेति प्रतिभाति । तत्र एकवार विवरण समाप्य परमतखण्डनाय २० पत्राणि पश्चादनेन लिखितानि । किं तस्य मत तत्तु पूर्व तेन स्वटीकायामेव दर्शितम् ।

११ लक्ष्मणभट्टकृतटीकाया एक पुस्तक श्रीगोकुलेशचरणपरागानुरागि जसवलाल साकलचन्द' इत्यनेन दत्तम् । इद पुस्तक ग्रन्थकृता स्वयमेव लिखितमिति प्रतिभाति ।

१२ अस्य विवरणस्य कर्तृनाम न विद्यते । अस्य पुस्तकमेक गट्टूलालसग्रहस्थम् । प्राय शुद्धम् । परन्तु क्वचित्सन्दिग्धम् । यथादृष्टमेव मुद्रितमस्माभि ।

अस्मिन्पुस्तकसञ्चये च गट्टूलालसंस्थाया 'कार्याध्यक्ष कालीदास नारायणदास दलाल पर्वीकृ, हाईकोर्ट, मुम्बापुरी श्रेष्ठि त्रिभुवनदास' इत्येषां महत्युपकृति । 'डा० बेलवलकर' इत्येतेषां महत्युपकृति पुस्तकप्रदानतोऽभूत् । अस्मान्मित्रोत्सवलालस्यापि तथैवोपकृति । चतुर्थपञ्चमपीठाधीश्वर-गोस्वामिश्रीवल्लभलालानां माधवशास्त्रिणश्च हस्तलिखितशुद्धपुस्तकप्रदानतो महत्युपकृति, परन्तु मुद्रणानन्तर तत्पुस्तकानां प्राप्तत्वादुपयोगिपाठा तत्र विद्यमाना परिशिष्टे निवेदिता ।

---

## विवरणकृतां परिचयः ।

१ तत्रादौ श्रीमद्वल्लभाचार्यप्रकटित सेवाफल द्वादशटीकायुत समुदयते । तत्र प्रथम सेवाफल-विवरण तु श्रीमदाचार्यकृतिरेव । स्वीयाननुगृहीतुकामै श्रीमदाचार्यचरणैस्तत् प्रकटीकृतमिति ।

२. द्वितीय मुद्रित विवरण श्रीमत्कल्याणरायाणाम् । इमे श्रीकल्याणराया श्रीमदाचार्यश्रीवल्ल-भाधीश्वरद्वितीयकुमारश्रीमद्विट्ठलेश्वरप्रभुचरणद्वितीयसूनुश्रीमद्गोविन्दरायाणा सूनव । मार्गशीर्षकृष्ण सप्तम्यां १६२५ वर्षे प्रादुर्भूता । श्रीमद्धरिरायाणा पितृचरणा अपि ते एव । तेषामनेकग्रन्था सूक्ष्मा अपि सिद्धान्तमर्मबोधका सरलाश्च सन्ति । निबन्धोपरि टिप्पणी तेषा प्राचीनतमा, अद्यापि हस्त लिखितग्रन्थाकारेण विराजते । उत्सवनिर्णायका अपि केचिद्ग्रन्थास्तै प्रादुर्भाविता नयनगोचरीभवन्ति । षोडशग्रन्थोपरि तेषां व्याख्यानानि दृश्यन्त अन्यान्यपि ।

३ तृतीय व्याख्यान चाचाश्रीगोपेशानाम् । इमे श्रीगोपेशा श्रीमत्प्रभुचरणविट्ठलेश्वराणा सप्तमपुत्रश्रीघनश्यामानां सूनव, चचा वा चाचा चेतिप्रसिद्धा । षोडशग्रन्थोपरि बहुवक्षेपा टीका विद्यमाना दृश्यन्ते । भाद्रपदकृष्णपञ्चम्यां १६५२ वर्षे प्रादुर्भूता ।

४ चतुर्थ व्याख्यान श्रीमद्देवकीनन्दनानाम् । के इमे देवकीनन्दनास्तत्र नि शङ्कतया निश्चेतु नैव शक्नुम । तथापि श्रीपुरुषोत्तमकृततद्विवरणोपन्यासाज्ज्ञायते यत् ते श्रीपुरुषोत्तमानां प्राञ्च । श्रीमद्विट्ठलेश्वरप्रभुचरणपञ्चमपुत्रश्रीरघुनाथाना सूनव श्रीदेवकीनन्दना मार्गशीर्षशुक्लसप्तम्यां १६२७ वर्षे प्रादुर्भूता । कदाचित् त एव एते, परन्तु तत्पुत्रश्रीरघुनाथकृतस्तोत्रे तत्कृतग्रन्थानां प्राय रसाभिधकाव्यबालबोधप्रकाशादिसर्वेषामपि नामानि गृहीतानि, तत्रास्य व्याख्यानस्य नामादर्शनात्सन्देह । श्रीदेवकीनन्दनानां पौत्रा अपि श्रीदेवकीनन्दना बभूवु । तेपि १६८५ श्रावणशुक्लपूर्णिमायां प्रादुर्भूता । तेपि श्रीपुरुषोत्तमाना प्राञ्च । कदाचित् तेऽप्यस्य प्रणेतार स्यु ।

५ पञ्चम व्याख्यान श्रीमद्धरिचरणानाम् । श्रीहरिराया इति प्रसिद्धा हि ते । तेषां प्रादुर्भावस्तु भाद्रपदकृष्णपञ्चम्यां १६४७ वर्षे । एषां ब्रह्मसम्बन्धसंस्कारस्तु श्रीविट्ठलेश्वराणां चतुर्थलालैः श्रीवल्लभै श्रीगोकुलनाथेतिप्रसिद्धैस्तै कृत । श्रीहरिरायाणामसङ्ख्याता सूक्ष्मग्रन्था दृश्यन्ते । श्रीमदाचार्यसाक्षाद्विप्रयोगात्मक साक्षाद्दिव्य मूर्तिमत् श्रीमद्धरिधनमरणस्वरूपे तु शुद्धपुष्टिमार्गीय फलात्मक रसात्मक विप्रयोगात्मक साक्षाद्दिव्य मूर्तिमत् ति साधनजीवानुगृहीतुमेव प्रादुर्भूतमनुभूयते । तेषा व्याख्यानानि सर्वाण्यपि भक्त्यनुगुणानि । भक्त्यनुगुण सरल भक्ति मेषां प्राकट्यमिति प्रतिभाति । अत एवात्र मुद्रित तेषां सेवाफलव्याख्यान भक्त्यनुगुण सरल भक्ति निष्ठजनानुग्रहाय विराजते ।

६ षष्ठ श्रीविट्ठलेश्वराणां सूनुना श्रीवल्लभानाम् । काकाश्रीवल्लभजीतिप्रसिद्धा हि ते श्रावण कृष्णचतुर्दश्यां १७०२ वर्षे श्रीमत्प्रभुचरणज्येष्ठपुत्रश्रीगिरिधरात् पुरुषगणनया तृतीयसङ्ख्यां विभूषयन्त प्रादुर्भूता । श्रीसुबोधिनीलेखकारा अप्येते एव । षोडशग्रन्थोपरि तेषामन्यानि व्याख्यानानि दृश्यन्ते । निरोधलक्षणविवृतिस्तेषामस्त सविधे वर्तते । इमे श्रीवल्लभा श्रीदेवकीन-न्दननन्दना, १६७२ माघ

# सेवाफलतात्पर्यम् ।

श्रीकृष्णं वरसुन्दरं मधुरिमामूर्ति तदास्यप्रभून् । सेवायां मकरन्दपानमधुपौ लोकोत्तरौ तत्सुतौ ॥
नत्वा तानखिलान् निगूढहृदयान् सेवारसास्वादकान् । व्याख्यानानि विलोक्य तानि विवृतिं सन्दोहरूपां यते

निःसाधनजनोद्धारप्रकटिततनुभिः श्रीमदाचार्यवर्यैर्निजजनाः स्वल्पेनैव प्रयासेन सर्वसिद्धान्तं जानीयुरितिकृपया षोडशग्रन्थाः प्रकटीकृताः । यद्यपि तं तमधिकारिणमुद्दिश्य आचार्यैरेते ग्रन्थाः प्रणीतास्तथाप्याचार्याणां यावन्त्य उक्तयस्तासां न्यायरूपत्वात् तत्तात्पर्यं सर्वथा सर्वदा त्रिकालाबाध्यमपरिच्छिन्नमिति तु निर्विवादं तद्ग्रन्थाध्येतॄणाम् । यथा नवरत्नो देवश्रीगोविन्दमुद्दिश्य प्रकटीकृतस्तथैव सेवाफलं श्रीविष्णुदासमुद्दिश्य प्रकटितम् । षोडशग्रन्थेषु सेवाफलग्रन्थस्त्वन्ते वर्तते । अस्य ग्रन्थस्य निगूढार्थत्वात् सकलपुरुषार्थपर्यवसानप्रतिपादकत्वात् स्वयमेवाचार्यास्तं विवृण्वन्तः । विवरणसहित एव सेवाफलग्रन्थो महानुभावैस्तैस्तैर्गोस्वामिभिर्भट्टैश्च यथाशक्ति यथामति विवृतः । तत्र मिलितानां द्वादशविवरणानां संग्रहोत्र कृतः । यद्यप्येतासां टीकानां विषयोयं ग्रन्थस्तथाप्यस्य गूढार्थत्वं तु नैवापैति ।

आदौ तावद्यथा बालबोधोस्माभिः पूर्वं पुष्टिभक्तिसुधायां प्रस्तरेण स्पष्टीकृतस्तथैवेममपि ग्रन्थं प्रस्तरेण स्पष्टीकरिष्यामः, एतेनास्य ग्रन्थस्याशयो विशेषतः सुगमो भविष्यतीति ।



